# हिंदी आलोचना कोश

(हिंदी साहित्य पर आलोचना तथा भाषा-विज्ञान संबंधी पुस्तकों की विस्तृत सूची; १९७२-१९७७)

संपादक

**यशपाल महाजन**

सहायक संपादक

**सूक्ष्म गुप्ता**

भूमिका

हिंदी आलोचना : उद्‌भव और विकास

**डॉ० निर्मला जैन**




भारतीय ग्रंथ निकेतन

१३३, लाजपतराय मार्केट, दिल्ली-११०००६

HINDI LITERATURE : BOOKS ON HINDI LITERARY CRITICISM AND LINGUISTICS
by Yash Pal Mahajan and Suksham Gupta









मूल्य : ७० रुपये
प्रथम संस्करण : १९७८
प्रकाशक : हिंदी सेवा संस्थान, ११०००६
वितरक : भारतीय ग्रंथ निकेतन
१३३, लाजपतराय मार्केट, दिल्ली-११०००६
मुद्रक : विकास आर्ट प्रिंटर्स, शाहदरा-दिल्ली-११००३२

# भूमिका

मैंने सन् १९७१ में **हिन्दी साहित्य आलोचना ग्रंथ-सूची** नामक संदर्भ ग्रंथ का संपादन किया था, जिसमें १९४७ से १९७१ तक की हिन्दी में प्रकाशित साहित्य एवं भाषाविज्ञान संबंधी आलोचनात्मक एवं निबंध ग्रंथों की प्रामाणिक और उपयोगी जानकारी दी गयी थी। उक्त पुस्तक के संकलन एवं संपादन में मैंने यथासम्भव प्रयत्न किया था कि उस अवधि में हिन्दी में प्रकाशित सभी पुस्तकों का प्रामाणिक विवरण उपलब्ध हो जाय एवं इस काल में प्रकाशित कोई महत्त्वपूर्ण ग्रंथ छूटने न पाए। यद्यपि यह कार्य शोध-संस्थानों का ही है तथापि मैं साधनहीन एवं बिल्कुल अकेले होते हुए भी इस कार्य में प्रवृत्त हुआ। इस कार्य में मुझे कितनी सफलता मिली, मैं इस बात का निर्णय तो नहीं कर सकता हूँ, फिर भी पाठकों के आग्रह से अनुमान लगाया जा सकता है कि हिंदी साहित्य के विद्वान एवं अनुरागियों को मेरी तुच्छ सेवा स्वीकार हुई है।

हिंदी जब आज भारत की राजभाषा तथा राष्ट्रभाषा के पद पर प्रतिष्ठित होने जा रही है तब हिंदी भाषा एवं साहित्य का सर्वांगीण अनुशीलन आवश्यक है एवं ऐसे अनुशीलन के लिए प्रस्तुत ग्रंथ जैसे संदर्भ ग्रंथ का विशेष महत्त्व आ जाता है। इसी भावना से प्रेरित होकर मैंने १९६५ में 'बृहद् हिंदी ग्रंथ-सूची' नामक संदर्भ ग्रंथ संपादित किया जिसका परिशिष्ट १९६७ में प्रकाशित हुआ। तदुपरान्त १९७१ में 'हिंदी साहित्य : आलोचना ग्रंथ-सूची' भी प्रकाशित हुआ। प्रस्तुत ग्रंथ भी इसी शृंखला की एक कड़ी है। यह ग्रंथ "हिंदी साहित्य : आलोचना ग्रंथ-सूची" का परिशिष्ट स्वरूप माना जा सकता है। इसमें १९७२ से १९७७ तक प्रकाशित ग्रंथों का विवरण प्रस्तुत किया जा रहा है।

ऐसे संदर्भ ग्रंथ हिंदी के उन अध्येताओं, पुस्तकालयों एवं शोध संस्थानों के लिए उपयोगी सिद्ध होंगे, जिन्हें हिंदी साहित्य की विभिन्न विधाओं में समय-समय पर प्रकाशित होने वाली रचनाओं को पढ़ने और उनके संबंध में व्यापक जानकारी प्राप्त करने की ललक रहती है।

अनुभवी विद्वानों को विदित है कि ऐसे संदर्भ ग्रंथों के संकलन एवं प्रकाशन पर्याप्त श्रम एवं व्यय की अपेक्षा रखते हैं एवं द्रव्यप्राप्ति की दृष्टि से ऐसे कार्य लाभजनक नहीं हो सकते हैं। एक अकिंचन हिंदी प्रेमी होने के नाते मैं इस दुरूह और दुर्गम पथ पर इस आशा और विश्वास के साथ अग्रसर हुआ हूँ कि मेरे इस प्रयत्न से राष्ट्रभाषा के प्रेमी पाठकों के समक्ष हिंदी साहित्य का सर्वांगीण रूप प्रस्तुत हो सके। यदि पाठकों ने मेरे इस प्रयास का स्वागत किया तो मैं भविष्य में इसी प्रकार हिंदी उपन्यास, हिंदी नाटक आदि विभिन्न विषयक संदर्भ ग्रंथ प्रस्तुत करने का विचार रखता हूँ।

प्रस्तुत ग्रंथ को पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करते हुए मुझे बड़ी प्रसन्नता हो रही है। हिंदी-साहित्य के क्षेत्र में यह अपने ढंग की पहली पुस्तक है। सामान्यतः पुरानी पुस्तकें लुप्त होती जाती हैं और नवीन रचनाओं का प्रादुर्भाव होता रहता है, परन्तु संदर्भ ग्रंथों का स्थायी महत्त्व रहता है और तब तक संग्रहणीय वस्तु बन जाती है।

ग्रंथालयी ही नहीं अपितु प्रत्येक विद्वान्, शिक्षा-शास्त्री, पुस्तक-विक्रेता तथा प्रत्येक शोधार्थी यह जानना चाहता है कि :

अमुक कवि, उपन्यासकार, नाटककार आदि लेखकों के ऊपर कौन-कौन-सी पुस्तकें हैं ?
अमुक कवि, उपन्यासकार, नाटककार आदि लेखकों के ग्रंथों के ऊपर कौन-कौन-सी पुस्तकें हैं ?
अमुक लेखक की कौन-कौन-सी पुस्तकें हैं ?
अमुक पुस्तक का लेखक, अनुवादक तथा सम्पादक कौन है ?
अमुक पुस्तक का प्रकाशक कौन है ?
अमुक पुस्तक का विषय क्या है ?
अमुक पुस्तक का मूल्य क्या है, उसमें कितने पृष्ठ हैं, किस वर्ष में प्रकाशन हुआ है, क्या कोई ग्रंथ शोध-प्रबंध है तथा वह किस विश्वविद्यालय से स्वीकृत हुआ है ? आदि, आदि ।

इस ग्रंथ-सूची में यथासंभव हर प्रकार की जानकारी देने का प्रयत्न किया गया है ।

भारतीय लेखकों के नामों को किस प्रकार क्रमबद्ध किया जाय, मेरे सामने यह एक जटिल समस्या थी । मैंने लेखकों के नामों को वंश-नाम से अथवा लेखक जिस नाम से साहित्य-जगत में जाने जाते हैं, उस तरह से लिया है । नामों को ढूंढ़ने में सुविधा हो, इस दृष्टि से कई तरह के यथासंभव निर्देशी संलेख (Cross references) अनुक्रमाणिका भाग में दे दिए गए हैं ।

संदर्भ-कोषों के निर्माण और उनके संकलन-संपादन में बड़े धैर्य एवं लगन की आवश्यकता होती है । मैं नहीं कह सकता कि प्रस्तुत ग्रंथ को सर्वांगपूर्ण बनाने में मुझे कहाँ तक सफलता मिली है, मुझे तो केवल इस बात का संतोष है कि जितनी सतर्कता इस काम में बरती जानी चाहिए थी, उतनी बरती गई है । आशा है कि भविष्य में विद्वानों के दिशा-निर्देशन तथा प्रकाशकों के सहयोग से यह कार्य और भी पूर्ण और शुद्धतर हो सकेगा । पूरी चेष्टा करने पर भी यदि इसमें मुद्रण आदि की अशुद्धियां रह गई हों तो उसके लिए प्रेमी पाठक मुझे उदारतापूर्वक क्षमा करेंगे । विद्वान पाठकों से अनुरोध है कि वे इन त्रुटियों की ओर मेरा ध्यान दिलायें, जिससे भविष्य में इसे और भी सुंदर तथा उपयोगी बनाया जा सके ।

मैंने ये सब जानकारी दिल्ली पब्लिक लायब्रेरी, दिल्ली, कई अन्य पुस्तकालयों तथा प्रकाशकों के पास जाकर एकत्र की है । मैंने अमरीकन लायब्रेरी आफ कांग्रेस की एक्सेशन लिस्ट तथा राष्ट्रीय ग्रंथ-सूची से भी इसके निर्माण में सहायता ली है जिसके लिए मैं उनका बहुत ऋणी हूँ । मैं उन सभी पुस्तकालयों, प्रकाशकों तथा स्नेही जनों को हृदय से धन्यवाद देता हूँ जिन्होंने इस सूची के निर्माण में अपना अनन्य सहयोग दिया है । वास्तव में यदि उनका सक्रिय योगदान न मिलता तो मेरा यह काम पूरा न होता । डॉ० श्रीमती निर्मला जैन, रीडर, दिल्ली विश्वविद्यालय ने प्रस्तुत ग्रंथ की भूमिका लिखकर इसके महत्त्व की वृद्धि की है । मैं उन्हें भी हृदय से धन्यवाद देता हूँ ।

यदि इस व्यवहारोपयोगी संदर्भ ग्रंथ से पाठकों को कुछ भी लाभ मिल सका, तो मैं अपना परिश्रम सार्थक समझूंगा ।

I-ई-७८ लाजपत नगर
नई दिल्ली-११००२४

**यशपाल महाजन**

# इस ग्रंथ-सूची का उपयोग कैसे किया जाय

इस ग्रंथ-सूची में १९७२ से १९७७ तक की हिंदी साहित्य में आलोचना, निबंध तथा भाषा-विज्ञान संबंधी पुस्तकें ली गई हैं। इसके तीन भाग हैं। प्रथम भाग में पुस्तकें अकारादि क्रम से निम्न विषयों के अन्तर्गत हैं :

(१) कृति तथा कृतिकार
(२) काव्य
(३) उपन्यास-कहानी
(४) नाटक-एकांकी
(५) साहित्यशास्त्र तथा आलोचना
(६) भाषाविज्ञान तथा व्याकरण
(७) विविध

द्वितीय भाग में प्रथम भाग की अनुक्रमणिका है। लेखकों तथा पुस्तकों के नाम अकारादि क्रम से दिए गए हैं। तीसरे भाग में प्रकाशकों के पूरे पते हैं, जिनकी पुस्तकें इस सूची में दी गई हैं।

प्रत्येक विभाग में लेखक-क्रम से व्यवस्था है : ग्रंथकार, ग्रंथ-नाम, संपादक आदि, संस्करण, प्रकाशन स्थान, प्रकाशक, वर्ष, पृष्ठ संख्या तथा मूल्य। यथासंभव लेखकों की जन्म-तिथियां तथा शोध-प्रबंध जिस विश्वविद्यालय से स्वीकृत हुआ है उसकी भी जानकारी दी गई है।

स्थायित्व तथा एकरूपता लाने के लिए निम्नलिखित प्रणाली अपनाई गई है, जिससे पुस्तकों को शीघ्रता से ढूंढा जा सके—

१. प्रत्येक विभाग में पुस्तकों को हिंदी अक्षर-क्रम के अनुसार रखा गया है। पंचम वर्ण के स्थान पर अधिकतर अनुस्वार का प्रयोग किया गया है। जैसे—'पन्त' का पंत; 'हिन्दी' का 'हिंदी'। यह इसलिए आवश्यक था कि सूची के क्रम को सुगमता तथा स्पष्टता से निभाया जा सके।

२. लेखकों को वंश-नाम या उप-नाम से रखा गया है। जैसे—शुक्ल, रामचंद्र; प्रसाद, जयशंकर; बच्चन, हरिवंशराय आदि, और यथासंभव निर्देशी संलेख दे दिए गए हैं। जैसे—कमलेश. दे. गौरीशंकर 'कमलेश'; उपाध्याय, अयोध्यासिंह 'हरिऔध'. दे. हरिऔध. आदि।

३. अनुक्रमणिका (भाग दो) में लेखक अथवा ग्रंथ नाम का पहला शब्द यदि ऊपर आ चुका है, तो उसे पुनः न देकर उसके स्थान पर '—'का प्रयोग किया गया है। जैसे—

| | |
|---|---|
| अग्रवाल, कुंवरजी | उपन्यास और राजनीति |
| —, कुसुम | — कला के तत्त्व |
| —, कृष्णचंद्र | — का उदय |

४. तीसरे भाग में उन प्रकाशकों के पूरे पते हैं, जिनकी पुस्तकें इस सूची में समाविष्ट हैं। जिन प्रकाशकों के नाम इस भाग में नहीं है, उनका पूरा पता मालूम नहीं है या भाग एक की पुस्तकों से स्वयं ही जाना जा सकता है।

५. पुस्तकों का मूल्य पुस्तकों से अथवा प्रकाशकों की नई सूची से लिया गया है। इधर कई प्रकाशकों ने मूल्य बढ़ा दिये हैं, इसलिए सही मूल्य के लिए संबंधित प्रकाशकों से पत्र-व्यवहार करें।

६. यदि किसी पुस्तक का प्रकाशक तथा वितरक दोनों है, तो प्रकाशक-सूची में वितरक का पता भी दिया गया है।

७. यदि एक पुस्तक को दो विषयों में रखा जा सकता है। जैसे—"हिंदी काव्य-शास्त्र में कविता का स्वरूप विकास"। उसे 'काव्य' तथा 'साहित्यशास्त्र' दोनों विभागों में दिया गया है। 'उपन्यास कला के तत्त्व' 'उपन्यास-कहानी' तथा 'साहित्यशास्त्र' विभाग में। आदि, आदि।

# संकेत-सूची

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अनु. | — | अनुवादक | यूनि. | — | यूनिवर्सिटी |
| खं. | — | खंड | विश्व. | — | विश्वविद्यालय |
| टीका. | — | टीकाकार | व्या. | — | व्याख्याकार |
| दे. | — | देखिये | सं. | — | संस्मरण |
| परि. | — | परिवर्द्धित | संग्रा. | — | संग्रहकर्ता |
| पा. | — | पाकेट | संपा. | — | संपादक |
| प्र. | — | प्रत्येक | संशो. | — | संशोधित |
| भा. | — | भाग | सा. | — | साहित्य |

# हिन्दी आलोचना

## भारतेन्दु-पूर्व

हिन्दी की अपनी आलोचना का आरम्भ भारतेन्दु-युग से माना जाता है। इसका कारण यह है कि इससे पूर्व हिन्दी आलोचना के नाम पर जो कुछ उपलब्ध होता है, उसके आधार पर हिन्दी आलोचना की निजी पहचान निर्धारित नहीं की जा सकती। वस्तुतः आधुनिक युग से पूर्व आलोचना को साहित्य की एक स्वतन्त्र, गम्भीर विधा के रूप में ग्रहण ही नहीं किया गया।

संस्कृत साहित्य शास्त्र में अलंकार, वक्रोक्ति, ध्वनि, रीति एवं रस सम्प्रदायों के रूप में आलोचना के सैद्धान्तिक आधार की प्रतिष्ठा हुई। इन सम्प्रदायों में बल प्रायः काव्य के प्रमुख तत्व-निर्धारण पर रहा और इनके समर्थक आचार्य मुख्य रूप से 'काव्य की आत्मा' के प्रश्न पर विचार करते रहे। उन्होंने प्रायः 'वाक्यं रसात्मकं काव्यं' जैसी 'सूत्रमयी सैद्धान्तिक आलोचना' के उदाहरण ही प्रस्तुत किए।

रचनात्मक साहित्य के आधार पर काव्य का भेदोपभेद-निरूपण, शैली के नियमों का निर्धारण, अथवा गुण-दोष विवेचन आदि भी सिद्धांत-निरूपण के एक पक्ष विशेष के रूप में ही सामने आया। काव्य के तत्वों के सूक्ष्म भेदोपभेद-विवेचन में इन आचार्यों की वृत्ति विशेष रूप से रमती थी। व्यावहारिक आलोचना के नाम पर संस्कृत में प्रायः तुलनात्मक आलोचना, कृतियों के गुण-दोष निरूपण या फिर टीका साहित्य की ही प्रधानता रही। परिमाण और गुण दोनों ही दृष्टियों से यह साहित्य उपेक्षणीय नहीं कहा जा सकता।

हिन्दी साहित्य के आदिकाल में काव्य-रचना की प्रधानता रही। यह बात अलग है कि इन काव्य-ग्रन्थों के बीच 'काव्य-स्वरूप' अथवा 'काव्य-प्रयोजन' जैसे गम्भीर शास्त्रीय विषयों को लेकर कुछ फुटकर उक्तियाँ बिखरी हैं। इस प्रकार की उक्तियों में इन विषयों पर रचनाकार कवि के निजी दृष्टिकोण का आभास-भर मिलता है।

वस्तुतः सही रूप में हिन्दी में शास्त्र-चर्चा का आरम्भ भक्तिकाल में कृपाराम (१५९८) की 'हिततरंगिणी' से ही माना जाता है। इस ग्रंथ का आधार भरतमुनि का 'नाट्य शास्त्र' तथा भानुदत्त की 'रस मंजरी' थे। इन्हीं से प्रेरणा ग्रहण कर कृपाराम ने रस-निरूपण किया तथा नायिका-भेद की चर्चा की। 'हिततरंगिणी' के लेखक को किसी प्रकार की मौलिक उद्भावना का श्रेय नहीं दिया जा सकता किन्तु हिन्दी में साहित्यशास्त्र का प्रथम ग्रंथ होने के कारण इसका ऐतिहासिक महत्व असंदिग्ध है। 'हित तरंगिणी' के उपरान्त साहित्यशास्त्र के ग्रन्थों की रचना की अविकल परम्परा सत्रहवीं शताब्दी से चल निकली। सम्वत् १६६७ में सूरदास ने 'साहित्य लहरी' की रचना की, जो रस तथा रीति के निरूपण की दृष्टि से एक उल्लेखनीय कृति है। सत्रहवीं शताब्दी में ही नंददास कृत 'रसमंजरी' तथा पं० मोहनलाल मिश्र कृत 'शृंगार रस' में रस की सम्यक् चर्चा मिलती है। इस प्रकार हिन्दी में आलोचना का आरम्भ

व्यावहारिक रूप में न होकर सैद्धान्तिक रूप में हुआ। साहित्यशास्त्र की इन आरम्भिक कृतियों में जो सिद्धान्त-चर्चा मिलती है उसकी पृष्ठभूमि में भी संस्कृत साहित्यशास्त्र की सुदीर्घ और सुदृढ़ परम्परा ही रही, हिन्दी कवियों का मौलिक चिन्तन नहीं। इस प्रकार हिन्दी की यह तथाकथित आरम्भिक आलोचना, संस्कृत साहित्यशास्त्र की उपजीवी ही कही जायगी।

कवि-सम्बद्ध आलोचना के नाम पर विद्वानों ने प्रायः गोसाई विट्ठलनाथ के 'चौरासी वैष्णवन की वार्ता' और 'दो सौ बावन वैष्णवन् की वार्ता' नामक ग्रंथों का, तथा नाभादास के 'भक्तमाल' का उल्लेख किया है। किन्तु जैसा कि शीर्षकों से स्पष्ट है, इन ग्रन्थों में बल कृतियों पर न होकर व्यक्तियों पर रहा और उसमें भी तथ्य-निरूपण से अधिक श्रद्धा-समर्पण पर। इन रचनाओं में काव्य-चर्चा से अधिक वैष्णवों और भक्तों की माहात्म्य-चर्चा है। वह भी कुछ इस अतिरंजित रूप में कि तथ्यों की जानकारी की दृष्टि से भी इन ग्रंथों में उपलब्ध सामग्री की प्रामाणिकता संदिग्ध है। काव्य-चर्चा के नाम पर इस दौर में कुछ आलोचनात्मक सूत्र मिलते हैं, जिनका न रचयिता ज्ञात है और न रचना-काल। इसके अतिरिक्त स्वयं कवियों ने अपनी रचनाओं के आरम्भ और अंत में रचना के उद्देश्य पर प्रकाश डाला है। इन अंशों से कृतिकार के काव्य-प्रयोजन-सम्बंधी निजी दृष्टिकोण का बोध होता है। इसके अतिरिक्त तुलसी और जायसी जैसे बड़े कवियों की रचनाओं के बीच कुछ आलोचनात्मक सूत्र बिखरे है। इन सूत्रों के माध्यम से अधिक-से-अधिक इन कवियों के काव्य-सम्बंधी निजी दृष्टिकोण का संकेत मिलता है। चाहें तो इस सामग्री को इन कवियों के काव्य-सिद्धांतों के रूप में व्यवस्थित किया जा सकता है।

रीतिकाल में आलोचना के नाम पर जो कुछ लिखा गया, वह उसी परम्परा का बढ़ाव मात्र है, जिसका आरम्भ भक्तिकाल में हुआ था। रीतिकालीन हिन्दी आलोचना का स्वरूप भी मुख्यतः सैद्धान्तिक ही है। यह बात अलग है कि व्यावहारिक आलोचना की इस काल में उतनी उपेक्षा नहीं की गयी जितनी पूर्ववर्ती युगों में मिलती है। कुल मिलाकर कवि-कर्म की अपेक्षा आचार्यत्व की प्रतिष्ठा इस युग की प्रमुख प्रवृत्ति रही। जब काव्य-रचना की तुलना में शास्त्र-रचना या सिद्धांत-निरूपण को प्रधानता दी जाए तो ऐसी स्थिति में व्यावहारिक या ठेठ आलोचना की स्थिति क्या रही होगी, इसका सहज ही अनुमान किया जा सकता है।

रीतिकालीन सिद्धांत-चर्चा भी मुख्यतः संस्कृत साहित्यशास्त्र से प्रेरित रही। इस युग के कवियों ने संस्कृत काव्यशास्त्र के सभी प्रमुख विषयों, रस, अलंकार, रीति, ध्वनि आदि का सविस्तार विवेचन किया। इनका विवेचन सबसे अधिक आचार्य मम्मट के 'काव्यप्रकाश' और आचार्य विश्वनाथ के 'साहित्यदर्पण' का ऋणी रहा। ब्यौरों में और भेदोपभेद-विभाजन में कुछ सतही अन्तर के अतिरिक्त रीतिकालीन आचार्यों ने विशेष मौलिकता का परिचय नहीं दिया। यह आकस्मिक नहीं है कि इन पर मूल ग्रन्थों की अपेक्षा टीका-व्याख्याओं का प्रभाव ही अधिक रहा। परन्तु रीतिकाल में ऐसे बहुत से ग्रंथ लिखे गए जिनका उल्लेख गुण और परिमाण, दोनों दृष्टियों से, हिन्दी में, संस्कृत साहित्यशास्त्र की उद्धरणी करने के लिए किया जाना चाहिए। इन ग्रंथों में रस, ध्वनि, अलंकार और नायिका-भेद आदि विषयों का सम्यक् विवेचन किया गया है। चिन्तामणि के 'कविकुल कल्पतरु' व 'काव्य-विवेक', कुलपति का 'रस-रहस्य', देवकृत 'शब्द रसायन', श्रीपति कृत 'काव्य सरोज' तथा भिखारीदास का 'काव्य निर्णय' आदि ग्रंथ इस दृष्टि से विशेष महत्वपूर्ण है।

इनके अतिरिक्त कुछ ग्रंथ ऐसे थे जिनमें काव्य के सर्वांग का निरूपण न करके किसी विषय विशेष का ही विवेचन किया गया है। ऐसे ग्रंथों में रस और अलंकार को प्रमुखता दी गयी है। रस-विवेचन को प्रमुखता देने वाले ग्रंथ है : केशवदास का 'रसिकप्रिया', मतिराम का 'रसराज', देव का 'रस विलास' और 'भावविलास' तथा बेनी प्रवीण का 'नवरसरंग' आदि।

अलंकार-विषयक ग्रन्थों में केशवदास कृत 'कविप्रिया', जसवन्तसिंह कृत 'भाषाभूषण', सुरति मिश्र के 'अलंकार माला', भूपति के 'कण्ठा भूषण', तथा पद्माकर के 'पद्माभरण' का विशेष रूप से उल्लेख किया जा सकता है। इन सभी आचार्यों ने अलंकारों के सोदाहरण लक्षण प्रस्तुत किए हैं। जैसा पहले कहा जा चुका है इनका पूरा ध्यान हिन्दी में संस्कृत साहित्य-शास्त्र की सामग्री को सुलभ करने पर केन्द्रित रहा। काव्य में अलंकार की उपयोगिता, अलंकार और अलंकार्य का सम्बन्ध, काव्य के अन्य उपादानों में, अलंकार के महत्व का निर्धारण, अन्य तत्वों से अलंकार का सम्बन्ध आदि अनेक ऐसे तात्विक प्रश्न हैं जिन पर पर्याप्त मौलिक चिंतन का अवकाश हो सकता है। हर युग की निजी अपेक्षाओं को ध्यान में रखते हुए ये प्रश्न पुनः-पुनः विचारणीय बने रहते हैं। रीतिकालीन कवियों ने इन मौलिक प्रश्नों को अपेक्षित महत्व न देकर अलंकारों के भेदोपभेदों का कुछ घटा-बढ़ा कर वर्णन करने में ही अधिक शक्ति लगायी है। परन्तु इनके द्वारा भेद-निरूपण में जो परिवर्तन किए गए हैं, वे भी सर्वत्र प्रश्नातीत नहीं हैं। इसलिए यदि इन परिवर्तनों को मौलिक योगदान के खाते में डालने का प्रयत्न भी किया जाय, तो भी इनके महत्व में किसी प्रकार की वृद्धि नहीं होती।

काव्यालोचन के क्षेत्र में इन कवि-आचार्यों का विशेष योगदान नहीं रहा। गणना के लिए श्रीपति और भिखारीदास को इस दिशा में कुछ प्रयास करने का श्रेय दिया जा सकता है। भिखारीदास ने हिन्दी की तुकान्त कविता को आलोचना का विषय बनाया और श्रीपति ने केशवदास और उनके सम-सामयिक कवियों की रचनाओं से उद्धरण प्रस्तुत कर, उनके आधार पर काव्य-दोषों का वर्णन किया। इनके अतिरिक्त कुछ कवियों की काव्यगत विशेषताओं को लक्ष्य करके उन्हें छन्दों में बाँध दिया गया। बिहारी के काव्य के संबंध में प्रचलित यह प्रसिद्ध दोहा : "सतसइया के दोहरे ज्यों नावक के तीर। देखन को छोटे लगैं घाव करैं गम्भीर।" इसी सूत्रात्मक शैली की आलोचना का उदाहरण है। इस प्रकार की उक्तियों के स्रष्टा कवि लोकोक्तियों, मुहावरों, या लोक-कथाओं के रचनाकारों की तरह प्रायः अज्ञात ही बने रहते थे। इन उक्तियों में कवि-विशेष की रचना की किसी एक ऐसी विशेषता की गहरी पकड़ निहित रहती थी, जिसने उक्ति के रचयिता को सर्वाधिक प्रभावित किया हो।

यदि टीका के माध्यम से कृति को समझने के प्रयास को भी आलोचना माना जाय तो इस दिशा में भी रीतिकाल में कुछ प्रयत्न किए गए। 'क्रिसन रुक्मणि री वेलि' की टीकाएँ इसी पद्धति के अन्तर्गत गिनी जायेंगी। 'रामचरितमानस' को लेकर की जाने वाली कुछ प्रयोगात्मक समीक्षाओं का भी अपना महत्व है। किन्तु इस सब के बावजूद एक बात निर्विवाद है। संस्कृत साहित्यशास्त्र से प्रेरणा ग्रहण करने पर भी, रीतिकालीन हिन्दी आलोचना में सैद्धान्तिक चिन्तन का भी समुचित विकास नहीं हुआ। इसका एक प्रमुख कारण था—प्रौढ़ और विकसित गद्य का अभाव। सिद्धान्त-चर्चा के लिए छन्दोबद्ध शैली की उपयुक्तता सन्देहास्पद ही कही जाएगी। साहित्यशास्त्र के दुरूह और जटिल विषय छन्द के अनुशासन में बंध जाने पर और भी अधिक दुर्ग्राह्य हो जाते हैं। काव्य-रचना में जो सांकेतिकता या व्यंजना गुण हो सकती है, वही बौद्धिक विवेचन-विश्लेषण को और भी अधिक दुर्ग्राह्य बना देती है। वस्तुतः ये कवि विषय की स्पष्टता से अधिक अपने आचार्यत्व की धाक बैठाने के लिए चिन्तित थे। परिणामतः कवि-कर्म भी अनेक स्थलों पर इनके लिए साध्य न रहकर साधन बन गया। काव्यांगों का लक्षण-निरूपण इनकी दृष्टि में प्रधान था, लक्षणों के उदाहरण प्रस्तुत करने के लिए काव्य-रचना करना गौण। इनके लक्षण-निरूपण में मौलिकता का लगभग एकान्त अभाव इसलिए भी रहा, क्योंकि इन्होंने सम-सामयिक काव्य-रचनाओं को केन्द्र में रखकर भी सिद्धांत-विचार नहीं किया। इनकी दृष्टि में जैसे एक ही लक्ष्य प्रधान था—संस्कृत-साहित्यशास्त्र की उद्धरणी। यदि इन्होंने अपने समय के साहित्य के संदर्भ में शास्त्र-चिंतन किया होता तो कोई कारण नहीं था कि सामयिक संदर्भ के दबाव से कुछ नए प्रश्न नहीं उभरते और इस प्रकार कुछ

मौलिक सिद्धांत-चर्चा सामने आती ।

बहरहाल, कारण चाहे जो रहे हों, ऐतिहासिक तथ्य यही है कि आधुनिक काल से पूर्व विद्वत्तापूर्ण सिद्धान्त-चर्चा, टीका-व्याख्या या फिर सूक्तियों के अतिरिक्त रचनात्मक-साहित्य के संदर्भ में हिन्दी की ठेठ आलोचना का कोई रूप स्थिर नहीं हो पाया था ।

## आधुनिक युग : गद्य का आविर्भाव और आलोचना का आरम्भ

खड़ी बोली गद्य के आविर्भाव के साथ हिन्दी में जिन नयी साहित्यिक विधाओं का सूत्रपात हुआ, उनमें आलोचना का उल्लेख करना अनुचित न होगा । गद्य-शैली के निर्माण-काल में साहित्य के अनेक नए रूपों को विषयानुरूप एक नया माध्यम मिला, यह सही है । किन्तु यह भी उतना ही सही है कि आधुनिक युग की बदलती हुई परिस्थितियों ने साहित्य के मानदण्डों पर नए सिरे से विचार करना अनिवार्य कर दिया था । हिन्दी आलोचना में जिस नयी दृष्टि के उन्मेष का आभास इस युग में मिलना आरम्भ हुआ, उसके लिए सम्पूर्ण राजनीतिक, सामाजिक एवं सांस्कृतिक परिवेश जिम्मेदार था । अर्थात् परिवर्तित होती हुई युग-चेतना ने साहित्य के मानदण्डों में भी बदलाव की स्थिति पैदा कर दी । अंग्रेजों के शासन की स्थापना के उपरान्त, भारतवासियों का सम्पर्क जिस सभ्यता, संस्कृति और साहित्य से हुआ, उसके केन्द्र में धर्म और अध्यात्म न होकर आधुनिक भौतिकवादी जीवन था । इस युग के लेखक के पास साहित्य-चिंतन के नाम पर रीतिकालीन लक्षण-ग्रंथों की विरासत थी और दूसरी ओर एक नए युग की परिस्थितियों की चुनौती थी । भारतेन्दु तथा उनके समकालीन लेखक पश्चिम से मिलने वाले ज्ञान तथा विचारों के समर्थक तो थे ही, पर अपनी राष्ट्रीय परम्परा के संबंध में भी पूर्णत: जागरूक थे । अत: इस युग के रचनात्मक और समीक्षात्मक साहित्य में उदारता और निष्ठा के मेल से निर्मित समन्वयात्मक वैचारिकता का उन्मेष मिलता है ।

रीतिकाल में सारा बल सैद्धान्तिक आलोचना पर था । भारतेन्दु युग में इसके विपरीत लक्षण-ग्रन्थों से कट कर अलग खड़े होने की छटपटाहट दिखाई पड़ने लगी । अंग्रेजी साहित्य के सम्पर्क से आलोचना की व्यावहारिक पद्धति का आरम्भ हुआ, जिसकी शुरुआत कुछ फुटकर निबंधों और पत्रिकाओं में छपने वाली सम्पादकीय टिप्पणियों में देखी जा सकती है । इन समीक्षाओं में न तो सूत्रात्मक उक्तियाँ मिलती हैं और न कृति के गुण-दोष परिगणन की रूढ़िवादी प्रवृत्ति । इस युग के लेखकों ने उदार-बुद्धिवाद और उपयोगितावाद से प्रभावित होकर, परम्परा और आधुनिक चिंतन में जो कुछ उपयोगी था उसे आधार बनाया तथा जो अनुपयोगी था उसे निषिद्ध मान कर छोड़ दिया। इस दृष्टि से भारतेन्दु का 'नाटक' शीर्षक निबंध एक महत्वपूर्ण रचना है । इसमें भारतेन्दु ने न केवल नाटक के विभिन्न अंगों का विवेचन किया है, अपितु यह दिखाने का भी प्रयास किया है कि नाटक के प्राचीन सिद्धान्तों में कितना अंश अपरिहार्य है और कितना अनुपयोगी, अत: त्याज्य हो गया है ।

यह कहना कि इस युग में गद्य-शैली का विकास एवं नयी विधाओं का उन्मेष आलोचना के जन्म में सहायक सिद्ध हुआ, एक अधूरा वक्तव्य देना होगा । बात सिर्फ इतनी ही नहीं है । वस्तुत: ध्यान से देखा जाय तो हम पायेंगे कि आधुनिक युग में साहित्य व्यक्ति-सत्ता या वर्ग-सत्ता से हट कर, समाज-सत्ता की ओर उन्मुख हुआ । परिणामत: साहित्य का पाठक समुदाय भी राजदरबारों और रईसों की गोष्ठियों की रसिक-मण्डली से उठकर मध्यवर्ग की शिक्षित पाँत में आ बैठा । अत: यह कहना गलत न होगा कि जन-सामान्य की रुचि का दबाव भी हिन्दी-आलोचना पर पर्याप्त पड़ा । इस परिवर्तन का संबंध केवल शैली विशेष के विकास से न होकर उस नए ढंग की सामाजिकता से है जो साहित्य के माध्यम से उद्घाटित हुई । भारतेन्दु के 'भारत दुर्दशा' या 'अंधेर नगरी' जैसे नाटकों के मूल्यांकन के लिए, जाहिर

चौथी और सबसे महत्वपूर्ण प्रवृत्ति व्यावहारिक आलोचना की है जिसके अन्तर्गत पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित पुस्तक-समीक्षाएँ, सम्पादकीय टिप्पणियाँ, प्राप्ति-स्वीकार तथा कभी-कभी सम्पादकों के नाम लिखे पत्र आते हैं। भारतेन्दु के युग में कई साहित्यिक पत्रिकाओं का सम्पादन होता रहा—'कवि-वचन सुधा'(१८६८ ई०) 'हिन्दी प्रदीप'(१८७७ ई०), 'सार सुधानिधि'(१८७८ ई०), 'क्षत्रिय पत्रिका', (१८८१ ई०), 'आनन्द कादम्बिनी' (१८८१ ई०), 'कवि व चित्रकार' (१८९१ ई०) तथा 'नागरी प्रचारिणी पत्रिका'(१८९७ ई०)।

इनके अतिरिक्त भारतेन्दु द्वारा सम्पादित 'हरिश्चन्द्र पत्रिका' का अपना विशिष्ट स्थान है। बहुत से विद्वान् तो हिन्दी आलोचना का आरम्भ ही 'हरिश्चन्द्र पत्रिका' में नियमित रूप से प्रकाशित होने वाले स्तम्भ 'और आलोचना संभूषिता' से मानते हैं। स्पष्ट है कि भारतेन्दुजी ने नाटक, प्रहसन और गद्य आदि के साथ-साथ आलोचनात्मक रचनाओं को भी स्थान देने का प्रयास किया था। स्वयं भारतेन्दु की 'संयोगिता-स्वयंवर' नाटक की आलोचना पुस्तक-परिचय के रूप में 'आनन्द-कादम्बिनी' में प्रकाशित हुई थी। इसमें न केवल गुण-दोष-सम्बन्धी उक्तियाँ मिलती हैं, समीक्षा का वह गम्भीर और विश्लेषणात्मक रूप भी दिखाई देता है जो तत्कालीन आलोचना में आने वाले परिवर्तनों का सूचक है।

"यद्यपि इस पुस्तक की समालोचना करने के पूर्व इसके समालोचकों की समालोचनाओं की समालोचना करने की आवश्यकता पड़ती है, क्योंकि जब हम नाटक की समालोचना अपने बहुतेरे सहयोगियों को करते देखते हैं, तो अपनी ओर से जहां तक खुशामद और चापलूसी का कोई दरजा पाते हैं, शेष छोड़ते नहीं दिखाते, जिसे यदि खुशामद न मानी जाय तो यह अनुमान न हो कि न वे केवल नाटक-विधा और पुराने कवियों के काव्य ही से अनभिज्ञ हैं किन्तु कदाचित् भाषा व हिन्दी को भी भली-भाँति नहीं जानते, क्योंकि इस क्षुद्र ग्रंथ की रचना पर मोहित हो रचयिता को भाषा के वाल्मीकि, भाषा के कालिदास और आचार्य्य कह डालते और श्री हरिश्चन्द्र के तुल्य भारतेन्दु के पद के योग्य ठहराते।" (आनन्द कादम्बिनी, माला २, मेघ १०-११-१२ संवत् १९४२, पृष्ठ ७)

'हिन्दी प्रदीप'(१८८६) में पं० बालकृष्ण भट्ट ने लाला श्रीनिवास द्वारा रचित 'संयोगिता स्वयंवर' की कटु आलोचना की। इस आलोचना में उन्होंने नाटक के दोषों का परिचय देते हुए, ऐतिहासिक नाटक का स्वरूप निर्धारित किया और उसे उपर्युक्त कसौटी पर असफल ठहराया है। निम्न उदाहरण में न केवल हिन्दी आलोचना की एक नयी परम्परामुक्त समीक्षा-शैली के दर्शन होते हैं बल्कि स्वयं आलोचक के व्यक्तित्व की विशेषताएँ भी उभर कर आती हैं—"क्या केवल किसी पुराने समय के ऐतिहासिक पुरावृत्त की छाया लेकर नाटक लिख डालने से ही वह ऐतिहासिक हो गया—क्या किसी विख्यात राजा या रानी के आने से ही वह ऐतिहासिक हो जायगा। यदि ऐसा है तो गप्प हाँकने वाले दास्तानगो और नाटक के ढंग में कुछ भी भेद न रहा—किसी समय के लोगों के हृदय की क्या दशा थी, उनके आन्तरिक भाव किन पहलू पर ढलके हुए थे अर्थात् उस समय मात्र के भाव (स्पिरिट ऑफ़ द टाइम) क्या थे ? इन सब बातों को ऐतिहासिक रीति पर पहले-पहल समझ लीजिए तब उसके दरसाने का भी यत्न नाटकों द्वारा कीजिए—केवल क्लिष्ट श्लेष बोलने ही से तो ऐतिहासिक नाटक के पात्र क्या वरन् एक प्राकृतिक मनुष्य की भी पदवी हम आपके पात्रों को नहीं दे सकते।"

श्री बदरीनारायण चौधरी 'प्रेमघन' ने भी इसी समय के आसपास 'आनन्द कादम्बिनी' में उपर्युक्त नाटक की समीक्षा लिखी। इसके अलावा उन्होंने गदाधरसिंह कृत 'बंग विजेता' नामक बंगला पुस्तक के अनुवाद की भी समीक्षा लिखी। इन समीक्षाओं का प्रमुख उद्देश्य गुण-दोष निरूपण रहता था परन्तु ये आलोचनाएँ समसामयिक साहित्य के नज़दीक थीं और देशकालिक संदर्भों की उपेक्षा नहीं करती थीं।

भारतेन्दु-युग पर रीतिकालीन पंडित्यपूर्ण आलोचना-पद्धति का पर्याप्त प्रभाव था, फिर भी इस काल में आलोचना के सैद्धान्तिक पक्ष पर अधिक बल नहीं दिया गया। इसलिए इस युग की समीक्षा में हमें आलोचना के प्रारम्भिक रूप के दर्शन होते हैं। भले ही उसमें प्रौढता का अभाव रहा, फिर भी अलोचना के नाम पर सिद्धांत-निरूपण की परम्परागत परिपाटी से मुक्त होने की इस छटपटाहट को आलोचना के विकास की दिशा में एक स्वस्थ कदम माना जा सकता है।

१८९७ ई० में 'नागरी प्रचारिणी पत्रिका' के प्रकाशन में आलोचना ने एक नये स्वागत-संदेश का आभास पाया। यहीं से हिन्दी आलोचना के इतिहास में उन नयी प्रवृत्तियों की प्रतिष्ठा होने लगती है जो बाद में द्विवेदी-युगीन आलोचना की आरम्भिक रचनाओं में दिखाई देती है।

पत्र-पत्रिकाओं के माध्यम से प्रकाश में आने वाली पुस्तक-समीक्षाओं की इस परम्परा का क्रम आगे बढ़ाने का काम बीसवीं शताब्दी के आरम्भ में 'सरस्वती'(१९०० ई०) ने किया। १९०३ ई० में स्वयं आचार्य महावीरप्रसाद द्विवेदी ने इसके सम्पादन का कार्यभार ग्रहण किया तथा जल्द ही 'पुस्तक-परीक्षा' नाम से एक आलोचनात्मक स्तम्भ की शुरुआत की। यह स्तम्भ वे स्वयं ही लिखा करते थे। 'सरस्वती' के अतिरिक्त 'समालोचक' (१९०२ ई०) तथा 'सुदर्शन' (१९०० ई०) जैसी पत्रिकाओं का प्रकाशन भी एक महत्वपूर्ण घटना थी, क्योंकि ये दोनों ही पत्रिकाएँ पूर्ण रूप से आलोचना को समर्पित थीं। इसमें सन्देह नहीं कि आरम्भ में इन पत्रिकाओं में प्रकाशित होने वाली पुस्तक-समीक्षाओं का रूप परिचयात्मक ही था। इन परिचयात्मक निबन्धों के अतिरिक्त इसी समय प्राचीन और समसामयिक साहित्य पर कुछ मूल्यांकनपरक लेख भी सामने आए। ध्यान से देखने पर यह स्पष्ट हो जाता है कि हिन्दी आलोचना की नींव सही अर्थों में इन्हीं लेखों से पड़ी। इस क्षेत्र में मिश्र बन्धुओं द्वारा 'हम्मीर हठ'(सरस्वती, १९०० ई०) और श्रीधर पाठक तथा महाकवि भूषण पर (समालोचक, १९०४ ई०) लिखे गए आलोचनात्मक लेख एक सही शुरुआत के रूप में सामने आए। रीति-ग्रंथों में प्रतिपादित शास्त्रीय सिद्धान्तों पर आधारित होने के बावजूद भी इन लेखों में एक प्रकार की ताजगी थी, क्योंकि उन्होंने साहित्य और साहित्यकार के मूल्यांकन को भी उद्देश्य बनाया था। यद्यपि अलोचना की इस पद्धति में बदली हुई रुचि की झलक मिलती है, तथापि आचार्य शुक्ल के अनुसार–'उसका स्वरूप प्रायः रूढ़िगत (कन्वेंशनल) ही रहा।' (हिन्दी साहित्य का इतिहास, पृ० ६३८)

१९१०-११ ई० में 'हिन्दी नवरत्न' के प्रकाशन के साथ उपर्युक्त पद्धति का समुचित विकास हुआ। पद्मसिंह शर्मा, पं० कृष्णविहारी मिश्र, लाला भगवानदीन आदि द्विवेदीयुगीन आलोचकों ने प्रस्तुत ग्रंथ को तुलनात्मक आलोचना का आधार बनाया तथा इस प्रकार दो कवियों की तुलना करके एक की श्रेष्ठता निर्धारित करने की प्रक्रिया में एक जीवन्त बहस का जन्म हुआ। निस्सन्देह, काव्य और नाटक की आलोचना की परम्परा रीतिशास्त्र में पहले से विद्यमान थी। इसी कारण यह आलोचना-पद्धति एक सीमा तक रूढ़िबद्ध हो गयी। किन्तु इनसे भिन्न जो समीक्षात्मक लेख नयी साहित्य-विधाओं को विषय बना कर लिखे गए उनमें एक अलग ढंग की आलोचना-दृष्टि का परिचय मिला। इन लेखों के केन्द्र में समसामयिक कथा-साहित्य था और इनका स्वर विवादात्मक था। बाबू देवकीनंदन खत्री के प्रसिद्ध उपन्यास 'चंद्रकांता' को लेकर १९०२-३ ई० में 'सुदर्शन' तथा 'श्रीवेंकटेश्वर समाचार' के बीच एक लम्बा विवाद चला जिसका 'समालोचक' पत्र ने अत्यन्त आत्मीय परिहास के साथ उपसंहार किया। यह घटना इस बात का प्रमाण है कि अपेक्षाकृत कम प्रतिष्ठित पत्रों का रुझान समसामयिक तथा लोकप्रिय साहित्य की ओर अधिक था। 'चंद्रकांता' को लेकर अगर सम्भव-असम्भव की बहस हुई तो किशोरीलाल गोस्वामी के उपन्यास 'तारा' में श्लीलता-अश्लीलता के प्रश्न को प्रमुखता मिली (समालोचक, १९०३ ई०)। इनके अतिरिक्त 'छत्तीसगढ़ मित्र' (१९०२) में श्रीनिवासदास के

करते समय वे कवि मिल्टन के विचारों से स्पष्टतया प्रभावित दिखाई देते हैं—हालांकि उनमें उन्होंने देश, काल व संस्कार-सापेक्ष परिवर्तन भी किए हैं।

सैद्धान्तिक आलोचना के अतिरिक्त द्विवेदीजी ने व्यावहारिक समीक्षा के क्षेत्र में भी स्मरणीय योगदान दिया है। इस दिशा में जहाँ उन्होंने प्राचीन कवियों की रचनाओं का मूल्यांकन किया वहां समकालीन रचनाकारों की कृतियों को भी आलोचना का विषय बनाया। उन्होंने 'विक्रमांकदेवचरित चर्चा', 'नैषधचरित चर्चा,' 'कालिदास', 'कालिदास की निरंकुशता' आदि बृहत् निबन्ध लिख कर प्राचीन कवियों को अपनी प्रखर लेखनी का विषय बनाया। प्रथम दो निबन्ध विक्रमांक देव एवं श्रीहर्ष की परिचयात्मक व्याख्या के उद्देश्य से ही लिखे गए थे। इनकी रचना के मूल में एक हद तक अंग्रेज़ी साहित्य को आदर्श मानकर, उसका अनुकरण करने की प्रेरणा भी थी। अंग्रेज़ी साहित्य में जहाँ पूर्ववर्ती कवियों तथा उनकी रचनाओं पर अनेक ग्रंथ उपलब्ध थे वहाँ हिन्दी साहित्य में यह स्थान प्रायः खाली ही था। द्विवेदीजी ने इस कमी को पूरा करने का प्रयत्न किया। कालिदास-विषयक निबन्धों में उन्होंने कालिदास के प्रति अपने परम्परा-प्रेम एवं औपचारिक नम्रता को ताक पर रख कर, उनकी 'निरंकुशता' पर प्रहार करके जिस साहस का परिचय दिया, वह हिन्दी आलोचना में एक नयी लहर का प्रथम उन्मेष था। द्विवेदीजी की दृष्टि में 'उपदेश' काव्य का अनिवार्य तत्व था। यही कारण है कि उन्होंने कालिदास के 'मेघदूत', 'विक्रमोर्वशीय' और 'मालावकाग्निमित्रम्' को 'रघुवंश' की तुलना में निम्न स्तर की रचनाएँ माना। ऐसा उन्होंने स्पष्ट रूप से नहीं कहा, किन्तु विद्याभूषणजी के 'कालिदास' ग्रंथ की समीक्षा के संदर्भ में उनसे सहमति व्यक्त करते हुए यह बात अनायास ही प्रकट कर दी। विद्याभूषणजी के ग्रन्थ से उन्होंने जो अंश उद्धृत करने के लिए चुना, उससे उनके मन का यह आशय सहज ही प्रकट हो जाता है—

"मेघदूत में कोई ऐसा आदर्श चरित्र नहीं जिससे कोई लोक-हितकर या समाज-हितकर शिक्षा मिल सके। राम, सीता और दुष्यन्त-शकुन्तला के आदर्श चरित्रों से समाज का बहुत कुछ उपकार साधन हो सकता है परन्तु 'मेघदूत' के यक्ष और यक्ष-पत्नी के चरित्र से उस तरह का कोई उच्च उद्देश्य साधन नहीं हो सकता। 'विक्रमोर्वशीय' और 'मालविकाग्निमित्र' में समाज के लिए हितकर आदर्श चरित्र नहीं। महाकवि ने वैसा चरित्र-चित्रण करने का प्रयास नहीं किया।"

द्विवेदीजी की निर्भीक कलम से आलोचना की विश्लेपणात्मक शैली का भी सूत्रपात हुआ हालाँकि इसका रूप पूरी तरह प्रकाश में नहीं आ पाया। प्राचीन कवियों और उनकी रचनाओं के अतिरिक्त उन्होंने अपने समसामयिक साहित्यकारों की कृतियों की भी समीक्षा की। 'सरस्वती' के सम्पादक होने के नाते वे उसी में नियमित रूप से समकालीन पुस्तकों की चर्चा किया करते थे। समसामयिक साहित्य की समीक्षा उन्होंने स्वतन्त्र ग्रन्थ-रचना के रूप में नहीं की। शायद इसीलिए इन समीक्षाओं में गहराई का अभाव होता था। इनमें प्रायः रचना की उपयोगिता अथवा अनुपयोगिता, अभारतीय तत्व या भाषा-दोषों की ओर ही संकेत होता था। फिर भी उनका यह कदम इस दिशा में प्राथमिकता की दृष्टि से महत्वपूर्ण कहा जा सकता है। यह सही है कि उनकी समीक्षा-दृष्टि नैतिकता और उपयोगिता को ही महत्व देती थी किन्तु यहाँ यह जान लेना भी आवश्यक है कि प्राचीन और समकालीन कवियों की रचनाओं की समीक्षा करते समय, वे रचना को उसकी युगीन नैतिकता के संदर्भ में ही परखते थे। अतः उनकी समीक्षा चाहे जितनी भी निर्मम क्यों न हो देश-काल-सापेक्ष होती थी।

**मिश्रबंधु :** द्विवेदी-काल के दूसरे प्रमुख समीक्षक जिन्होंने उस समय की आदर्शवादी परम्परा का ही अनुसरण किया—मिश्रबन्धु हैं। इस बंधुत्रयी में श्री गणेशविहारी मिश्र, रावराजा डा० श्याम विहारी मिश्र (१८७३-१९४७ ई०), और रायबहादुर शुकदेवविहारी मिश्र (१८७८-१९५१ ई०)

शामिल हैं। इनके सम्मिलित प्रयास का प्रतीक ग्रन्थ हिन्दी 'नवरत्न' आलोचना के इतिहास में अपना विशिष्ट स्थान रखता है। इस ग्रन्थ में हिन्दी के नौ कवियों के जीवन-वृत्त तथा कृतियों की विशेषताओं का उल्लेख मिलता है। तुलनात्मक आलोचना की दिशा में ऐतिहासिक शुरुआत करने का श्रेय भी 'हिंदी-नवरत्न' को जाता है। इनकी दूसरी महत्वपूर्ण रचना 'मिश्रबन्धु विनोद' के चार भाग हैं। कहना न होगा कि 'मिश्रबन्धु विनोद' की रचना ने तत्कालीन लेखकों को साहित्येतिहास-लेखन की आवश्यकता का बोध कराया। प्रस्तुत ग्रन्थ में नए-पुराने सभी कवियों तथा उनके युगों की विशेषताओं को रेखांकित करते हुए, कवि-विशेष को उसकी सम्पूर्ण परम्परा के संदर्भ में परखा गया है। मूल्यांकन की यह ऐतिहासिक दृष्टि अपने-आपमें एक सराहनीय प्रयास है। रामचन्द्र शुक्ल ने इसे कवि-इतिवृत्त संग्रह कह कर छोड़ दिया है, क्योंकि उनके मत में वह मात्र सामग्री का संकलन है, विश्लेषणात्मक दृष्टि से किया गया मूल्यांकन नहीं। उन्होंने उत्साह और परिश्रम की दृष्टि से तो इस ग्रन्थ को प्रशंसनीय कहा किन्तु इतिहास-लेखन की दिशा में उसका अधिक योगदान स्वीकार नहीं किया। अतः 'मिश्रबन्धु विनोद', 'कविवृत्त संग्रह' के रूप में ही प्रसिद्ध होकर रह गया। इससे अधिक उसकी उपादेयता महसूस नहीं की गयी। इतिहास की भूमिका और कवियों का मूल्यांकन करते समय मिश्रबन्धुओं ने जिस आलोचना-दृष्टि का परिचय दिया था, उसकी ओर विद्वानों का ध्यान नहीं गया। इस बात की ओर विशेष ध्यान देने की जरूरत नहीं समझी गयी कि आलोचना की जिस पद्धति के दर्शन हमें 'नवरत्न' में होते हैं उसका ढाँचा 'मिश्रबन्धु-विनोद' में ही तैयार हो चुका था।

उनकी समालोचना-दृष्टि पर उनके अपने समय की पुनरुत्थानवादी प्रवृत्ति और आदर्शवाद का पूरा प्रभाव था। यही कारण है कि वे भी कविता के विषय का उपयोगी और नैतिक होना आवश्यक मानते थे। वे इस बात का भलीभाँति अनुभव करते थे कि "अब भाषा में शृंगार कविता की आवश्यकता बहुत कम है, क्योंकि भूतकाल में कविता का यह अंग उचित से अधिक ऐसे ही स्फुट छन्दों द्वारा भर चुका है। अब हिन्दी गद्य में वर्तमान प्रकार के उपकारी विषयों पर रचना की आवश्यकता है और नाटक-विभाग की पूर्ति और भी आवश्यक है। स्फुट छन्दों के लिए अब स्थान बहुत कम है।" (मिश्रबन्धु-विनोद, भाग ३, पृष्ठ ११८२)

नैतिकता के आग्रह के बावजूद, इसमें सन्देह नहीं कि उनकी दृष्टि अपने समकालीन समीक्षकों की अपेक्षा अधिक साहित्यिकता लिए हुए थी। कवियों की रचनाओं का मूल्यांकन करते समय उनकी दृष्टि उन शुद्ध साहित्यिक स्वरूपों को भी खोजती थी जिनकी वे स्पष्ट व्याख्या कर सकें। इसीलिए समालोचना के विषय में उनकी एक निजी, निश्चित और साफ़ राय थी। समालोचना का उद्देश्य निर्धारित करते समय वे साधारण पाठक-समाज की सीमाओं को विस्मृत नहीं करते—"प्रत्येक पाठक की रुचि भिन्न हुआ करती है, परन्तु वह अपनी रुचि के अनुरूप सब ग्रन्थ खोजने में सदैव समर्थ नहीं होता। समालोचना के हरएक ग्रन्थ का असली रूप साधारण पाठक के सम्मुख, बिना उसके पढ़े ही, उपस्थित हो जाता है। "इस प्रकार समालोचना से उचित एवं उपयोगी पुस्तकों के चुनाव में भी लोगों को बड़ी सहायता मिलती है।" (हिन्दी नवरत्न, पृष्ठ १८) इसलिए "समालोचक का कर्त्तव्य है कि वह ग्रन्थों के ठीक-ठीक गुण-दोष पता कर ऐसे मनुष्यों की रुचियों की भी उचित उन्नति करे।" (वही, पृष्ठ १७-१८) आलोचना कैसी होनी चाहिए? इस सवाल के उत्तर में उनका जो वक्तव्य मिलता है उससे साफ़ ज़ाहिर है कि उनके मन में समालोचना का स्वरूप निश्चित था। उन्होंने गुण-दोष-निरूपण वाली प्राचीन आलोचना तथा प्रशंसात्मक-निंदात्मक समीक्षा के वर्तमान रूप के समन्वय में ही समालोचना के शुद्ध स्वरूप की पहचान की थी। उनके विचार में प्राचीन आलोचकों का निन्दा से परहेज ही आलोचना के मार्ग में बाधक बना था। किन्तु उसके साथ-साथ वे वर्तमान युग की विडम्बनाओं तथा मिथ्याडम्बर को पह-

जानते थे और यह विश्वास भी रखते थे कि झूठी आलोचना का अस्तित्व अधिक दिन नहीं रहता—"संसार बड़ा सौन्दर्योपासक है। बिना गुण के वह किसी का माल नहीं खरीदता। मित्रों की झूठी प्रशंसा तथा वस्तुओं की ईर्ष्यापूर्ण निन्दा का प्रभाव कुछ ही काल रह सकता है" किन्तु अन्त में भवभूति की 'कालोह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी' वाली कहावत चरितार्थ हो जाती है। प्रयोजन केवल इतना है कि शुद्ध साहित्य सेवा और चमत्कृत ग्रंथों का अस्तित्व ही समय पर लेखकों तथा हिन्दी साहित्य की गरिमा का कारण होगा। इतर कोई युक्ति काम न आवेगी।" (मिश्रबंधु विनोद, भाग-३, पृ० ११७७) आलोचक के लिए भी उन्होंने दो गुण आवश्यक माने थे—सहृदयता और विद्वत्ता। इनमें से किसी एक की अनुपस्थिति आलोचक को कर्तव्य-विमुख करती है। उदाहरण देते हुए उन्होंने कहा है—'कई महाशय अनेक साहित्यकारों तथा साहित्य पर समालोचना लिखते हुए कुछ विषयों पर पचास-पचास, साठ-साठ पृष्ठों के निबन्ध लिख जाते हैं और अन्त में उदाहरण की भाँति आलोच्य कवियों अथवा साहित्यिक समयों के रचयिताओं से दो मोटी-मोटी बातें कहकर समझ लेते है कि उन्होंने विशिष्ट कवियों अथवा साहित्यिक समयों के साहित्य की समालोचना कर डाली। वास्तव में यह आलोचना न होकर उन विषयों पर निबन्ध मात्र होता है।" (मिश्रबंधु विनोद, भाग-३, पृष्ठ १६५) तात्पर्य यह कि आलोचक निबंध-लेखक नहीं होता, बल्कि इन सबसे विशिष्ट होता है, क्योंकि "समालोचना लिखना भी कोई साधारण काम नहीं है। वही मनुष्य समालोचना लिख सकता है, जो ग्रंथों को भलीभाँति समझ सके, और उनके विषयों से अच्छी जानकारी तथा सहृदयता रखता हो। इस योग्यता और सहृदयता के अतिरिक्त समालोचक को मूल ग्रन्थ का भलीभांति अध्ययन तथा मनन करने में यथेष्ट समय भी देना पड़ेगा। अतः प्रकट है कि अच्छे विद्वान् के सिवा कोई साधारण मनुष्य आलोचक नहीं हो सकता।" (हिन्दी नवरत्न, पृष्ठ १८)।

मिश्रबन्धुओं ने प्रथम बार 'हिन्दी नवरत्न' में 'काव्य प्रौढता' की एक मानदण्ड के रूप में स्थापना करके कवियों को विभिन्न श्रेणियों में विभाजित कर दिया! यही उनकी मौलिक देन थी। किन्तु काव्य की प्रौढता का सही मूल्यांकन करने के लिए उनके पास कोई निश्चित वस्तुगत कसौटी नहीं थी। इस सम्बन्ध में अत्यन्त उदारतापूर्वक उनका कहना था: "यदि कोई पूछे कि किन गुणों के होने से हम काव्य को गौरवान्वित मानते हैं, तो हमें विवशतः कहना पड़ेगा कि इन गुणों और कारणों का कथन हर एक छंद के लिए पृथक् है।" (मिश्रबन्धु विनोद, पृष्ठ १२) तात्पर्य यह कि कृति-विशेष की अपनी प्रकृति ही उसके गुण-दोष-निरूपण का मुख्य आधार होती है, लेकिन साथ ही समालोचक की निजी रुचि की भी उपेक्षा नहीं की जा सकती। यह आवश्यक नहीं कि दो आलोचक एक ही गुण को श्रेष्ठ मानें।

अपने दृष्टिकोण में उदार और आधुनिक होने के बावजूद मिश्रबंधु रीतिकाव्य के प्रभाव से पूर्णतया मुक्त नहीं रहे। मध्यकालीन ग्रंथों की आलोचना करते समय उनकी उक्तियों में यह प्रभाव बराबर दिखायी पड़ता है। उदाहरणार्थ, तुलसीकृत 'रामायण' उनकी दृष्टि में, रामचन्द्र के नख-शिख-वर्णन के कारण प्रशंसनीय है और वे सहज ही इसे महाकवि की अलौकिक कवित्व-शक्ति तथा पांडित्य-चमत्कार का प्रमाण मान बैठते हैं। इस आधार पर यही कहा जा सकता है कि उनकी आलोचना-दृष्टि का निर्माण और पोषण रीतिकालीन काव्यशास्त्र के संदर्भ में ही हुआ था। अतः उनसे आधुनिक साहित्य के संदर्भ में किसी नवीन प्रतिमान के निर्माण की अपेक्षा नहीं की जा सकती थी। कुल मिलाकर उनकी रुचि रीतिकालीन पांडित्य-प्रेम से ही बँधी थी।

साहित्य के अतिरिक्त उनकी चिन्ता भाषा के विकास और उसकी स्वायत्त प्रतिष्ठा को लेकर भी कम नहीं थी। उनकी पूरी कोशिश हिन्दी को संस्कृत के कठोर अनुशासन से मुक्त करके, उसे

साहित्यिक दृष्टि से लोकप्रिय बनाने की थी। उन्हें इस बात पर भी एतराज़ रहा कि हिन्दी की लेखन-शैली संस्कृत व्याकरण के नियमों में आवद्ध हो। उन्होंने स्पष्ट शब्दों में उपर्युक्त मत के समर्थकों के विरुद्ध आवाज उठाई—"ऐसे महानुभाव यह वात प्राय: भूल जाते हैं कि संस्कृत और हिन्दी दो अलग-अलग भाषाएं हैं।" (मिश्रवन्धु विनोद, पृष्ठ ४१)

निस्सन्देह भाषा के स्वरूप के प्रति उनकी मूल दृष्टि जनतांत्रिक ही थी। व्याकरण-सम्बन्धी जिन विषयों पर उन्होंने विचार किया, उनमें विभक्ति, प्रत्यय, लिंगभेद, नियम, शब्दों के नए रूप, लिपि-प्रणाली आदि प्रमुख हैं। इन सबके विवेचन के पीछे उनका एकमात्र उद्देश्य था—हिन्दी को संस्कृत के बोझ से मुक्ति दिलाना। हिन्दी की जो परिकल्पना उनके ज़ेहन में रही वह जन-सामान्य की भाषा की ही थी—"हिन्दी एक जन-समुदाय की सरल भाषा है और उसे दुर्गम एवं जटिल बना देने का एकमात्र परिणाम यही होगा कि पाँच-सात वर्षों के उत्कट परिश्रम विना किसी को अपनी मातृभाषा का भी बोध न हो सकेगा। यह तो स्पष्ट ही है कि साधारण जन-समुदाय में एकदम विद्यानुराग जाग्रत नहीं हो सकता, अतः अगत्या अपढ़ और कुपढ़ एवं साधारण पढ़े-लिखे लोगों की भाषा कोई और ही हो जाएगी।" (मिश्रवन्धु विनोद, पृष्ठ ४१)

मिश्रवन्धुओं की समालोचना की एक मुख्य विशेषता—पक्षपातहीन दृष्टि है, जिसका उन्होंने हर संदर्भ में निर्वाह किया। यदि वे अपने समकालीन कवि श्रीधर पाठक की रचनाओं की भाषा के प्रशंसक थे, तो उन्हें छंदोभंग, समस्यापूर्ति और चित्रकाव्य करने पर दोषी ठहराने में भी नहीं हिचकते थे। इससे यह सहज ही प्रमाणित होता है कि वे पूर्वाग्रहों से मुक्त 'पक्षपातरहित मान्य समालोचनाओं द्वारा हिन्दी का भण्डार भरने' के इच्छुक थे। इसी का परिणाम था कि आचार्य शुक्ल जिन्होंने 'मिश्र-वन्धु विनोद' को इतिहास मानने से इन्कार कर दिया था, अपने इतिहास में इस ग्रंथ का प्रशंसात्मक उल्लेख करना नहीं भूले।

पूर्ववर्ती रीतिकालीन संस्कारों से जुड़े होने के वावजूद, नवीन काव्य-चेतना के प्रति उनकी जागरूकता सचमुच प्रशंसनीय है। 'छायावाद' जैसी प्रवृत्ति को अपने इतिहास में विवेचन का विषय बनाकर उन्होंने इसी जागरूकता का परिचय दिया है यह वात और है कि 'छायावाद' को समझने में वे अक्षम रहे। फिर भी उनका उत्साह, उनकी उदारता इस वात की साक्षी है कि उन्होंने नई-पुरानी सभी साहित्यिक प्रवृत्तियों को समुचित स्थान प्रदान करते हुए उन्हें आलोचना का विषय वनाया तथा हिन्दी के सरल स्वरूप के निर्माण पर पर्याप्त वल दिया।

**पंडित पद्मसिंह शर्मा** : मिश्रवन्धुओं ने 'हिन्दी-नवरत्न' के माध्यम से तुलनात्मक आलोचना की जो नींव डाली थी, पंडित पद्मसिंह शर्मा (१८७६-१९३२ ई०) ने उसी से प्रेरणा ग्रहण करके 'विहारी सतसई' पर एक आलोचनात्मक ग्रंथ लिखा। उन्होंने 'आर्यासप्तशती' तथा 'गाथा सप्तशती' के अनेक पद्यों और विहारी के दोहों की समानताएँ दिखलाने का प्रयास किया है। तुलनात्मक आलोचना द्विवेदी-युग की आलोचना की प्रमुख प्रवृत्ति के रूप में उभर कर आयी जिसके विकास में समकालीन समा-लोचकों ने समुचित योगदान दिया। काव्यगुण का मूल्यांकन करने के लिए अनेक पूर्ववर्ती तथा समकालीन कवियों की कृतियों का परीक्षण करने वाले समालोचकों में पद्मसिंह शर्मा का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है। स्वयं महावीरप्रसाद द्विवेदी ने 'सरस्वती' (१९११, पृष्ठ ४२५) में 'कालिदास की विद्वत्ता' शीर्षक निवन्ध लिखते समय उनकी तुलना भवभूति और शेक्सपियर आदि से की है। कहना न होगा कि पद्मसिंह शर्मा भी द्विवेदी-युग पर रीतिकाल के प्रच्छन्न प्रभाव से मुक्त नहीं थे। अतः 'विहारी सतसई' में उन्होंने विहारीकृत कविताओं को केन्द्र में रखकर अन्य पूर्ववर्ती तथा समसामयिक रचनाकारों का तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया। किन्तु उनके ग्रंथ की रचना का उद्देश्य उन आक्षेपों का

परिहार था, जो देव और बिहारी की तुलना करते हुए देव को प्रतिष्ठित करने के लिए बिहारी पर लगाए गए थे। इसके साथ ही उसमें शृंगार की जिस रूप में वकालत की गयी है वह द्विवेदीयुगीन नैतिकतावादी चेतना से मेल नहीं खाती। उन्होंने न केवल बिहारी को देव की अपेक्षा श्रेष्ठ सिद्ध करते हुए मिश्रबन्धुओं की स्थापना का विरोध किया, अपितु युग की अपेक्षाओं के प्रति उदासीन रह कर रीतिकालीन शृंगारिक कविताओं में ही कविता का चरम परिपाक भी दिखाया। 'बिहारी की सतसई' नामक ग्रंथ की भूमिका में उन्होंने अपने युग में हो रहे शृंगार रस के घोर अपमानों से तिलमिलाकर लिखा है—"बहुत से महापुरुष कविता की उपयोगिता को स्वीकार तो किसी प्रकार कर लेते हैं पर शृंगार रस उनके निर्मल नेत्रों में कुछ खार-सा, या तेज़ाब-सा खटकता है। वह शृंगार की रसीली लता को विषैली समझकर कविता-वाटिका से एकदम जड़ से उखाड़ फेंकने पर तुले खड़े हैं। उनकी शुभ सम्मति में शृंगार रस ही सब अनर्थों की जड़ है, शृंगार रस के अश्लील काव्यों ने ही संसार में अनाचार और दुराचार का प्रचार किया है। शृंगार के साहित्य का संसार से यदि आज संहार कर दिया जाय तो सदाचार का संचार सर्वत्र अनायास हो जाय, फिर संसार के सदाचारी और ब्रह्मचारी बनने में कुछ भी देर न लगे।" (बिहारी की सतसई, पृष्ठ ३)

पंडित पद्मसिंह शर्मा की समीक्षा-दृष्टि भी मुख्यत: परम्परागत ही रही। 'संजीवनी भाष्य' से इस बात का अन्दाज़ा लगाया जा सकता है कि वे दोहों की किन विशेषताओं पर दृष्टि केन्द्रित करते थे और किन बातों की व्याख्या करना ज़रूरी समझते थे—"कवि ने इस दोहे में कमाल किया है, फड़का देने वाले अतिचमत्कृत अर्थ के साथ शब्द-रचना और वाक्य-विन्यास भी बड़ा ही सुन्दर है। केवल 'बाल' और 'लाल' दोनों सम्बोधन पद ही लाल की जोड़ी से कम कीमत के नहीं हैं।" (बिहारी की सतसई, संजीवनी भाष्य, पृष्ठ ४४) इसमें संदेह नहीं कि 'चमत्कार' की भूखी यह दृष्टि काव्य का सर्वश्रेष्ठ गुण 'चमत्कार' को ही मानती थी और उस 'श्रेष्ठता' को स्थापित करने के लिए चमत्कारपूर्ण शैली का ही सहारा लेती थी—"ये क्रोध से लाल नहीं हैं—इस 'चक्करदार' 'घुले हुए' उत्तर में वह बात कहाँ है, जो—'लाल तिहारे दृगन की परी दृगनि में छाँह'—इस सीधी-सादी, तड़ाक-फड़ाक हाजिरजवाबी में है।" (बिहारी की सतसई, पृष्ठ ४८) इस तरह के चटपटे वाक्य आलोचक की हाज़िरजवाबी का परिचय तो देते हैं किन्तु आलोचना के गम्भीर दायित्व का वहन करने में प्राय: असमर्थ ही रहते हैं। शुक्लजी ने उनकी शैली को 'बिना ज़रूरत के जगह-जगह चुहलबाज़ी और शाबाशी का महफ़िली तर्ज़" कहकर उसके प्रति अपनी अरुचि प्रकट की है। 'चमत्कार' शर्माजी के लिए कविता का प्राण था, इसलिए महाकवि भी वे उसी को ठहराते हैं "जो शब्दार्थ में निराली नूतनता पैदा करके प्राचीन भाव को चमत्कृत बना देता है।" (बिहारी सतसई, पृष्ठ ३५) अर्थात् भाव पुराना हो या नया, यह गौण बात है—मुख्य बात है उसका चमत्कारपूर्ण होना।

उनकी इसी चमत्कार-प्रेमी रीतिकालीन दृष्टि के कारण उनकी समीक्षा-शैली प्रखर और विदग्ध होने के बावजूद धुँधले प्रभाव की सृष्टि करती है। बहुत कम ऐसे स्थल हैं जहाँ उन्होंने अपने युग की पुकार को सुना और उसकी मांग के अनुरूप आधुनिक ढंग से व्याख्याएँ कीं। सात्विक भाव की परिभाषा करते समय इस आधुनिकता का आभास निश्चित रूप से होता है—"सत्व कहते हैं, जीवन शरीर-जीवित (जिंदा) शरीर को, उसके जो धर्म (वे गुण या चिन्ह जिनसे जीवन-सत्ता की प्रतीति हो—जिंदगी का सबूत मिलता हो) हैं, वे सात्विक भाव कहलाते हैं।" (संजीवन भाष्य, पृष्ठ ५५) किन्तु यह बात भी ध्यान देने योग्य है कि ऐसे स्थलों पर उनकी शैली की नितान्त निजी विशेषता, उनकी मौलिकता लुप्तप्राय: हो गयी है और वाक्य अधिक व्याख्यात्मक होते-होते सारहीन से हो गए हैं। उनके रीतिकालीन संस्कारों और रूढ़िबद्ध दृष्टि से आचार्य रामचन्द्र शुक्ल को हमेशा शिकायत

रही। अपने 'हिन्दी साहित्य के इतिहास' में उन्होंने लिखा है—"दूसरे शृंगारी कवियों से अलग करने वाली बिहारी की विशेषताओं के अन्वेषण और अन्त:प्रवृत्तियों के उद्घाटन का—जो आधुनिक समालोचना का प्रधान लक्ष्य समझा जाता है—प्रयत्न इसमें नहीं हुआ है (पृष्ठ ६३७)।" लेकिन काव्य-रसिक पंडित पद्मसिंह शर्मा के लिए काव्य सरसता का पर्याय था, विषय, रूप-रचना आदि को लेकर वे चिन्तित नहीं हुए। उनका मत था कि युगीन आदर्शों से प्रभावित नीतिप्रधान हिन्दी कविता साहित्य के क्षेत्र में सूखी हुई टहनी के समान है। इस तरह की कविता अधिक समय तक जीवित नहीं रह सकती क्योंकि वह भावविहीन, नीरस और कर्णकटु है। उनका दृढ विश्वास था कि कविता में उपयोगिता के साथ-साथ "भाषा में सरसता और टिकाऊपन भी अभीष्ट है तो इसके निस्सार शरीर में प्राचीन साहित्य के रस का संचार होना अत्यावश्यक है।" (बिहारी सतसई, पृष्ठ २२)

अन्त में, पंडित पद्मसिंह शर्मा की तुलनात्मक आलोचना के विषय में एक मुख्य बात कह देनी आवश्यक है। तुलना करते हुए उन्होंने प्राय: संस्कृत, उर्दू और फ़ारसी—तीनों भाषाओं की रचनाओं से उदाहरण प्रस्तुत किए। यह प्रयास उनकी बहुज्ञता को तो प्रमाणित करता ही है, साथ ही उनकी शैली पर उर्दू-शायरी की महफिली दाद के प्रभाव को समझने में सहायता करता है। उनकी समीक्षा का ढंग गम्भीर व्याख्यापरक न होकर 'दरबारी' क्यों है, इसका कारण भी सहज ही समझ में आ जाता है। जिस पर प्रसन्न हुए, उसे मुहावरों, सूक्तियों और प्रशंसात्मक उच्छ्वासों से सजा कर विशिष्ट बना देना इसी दरबारी-प्रवृत्ति का एक ढंग है—"पर बिहारीलाल भी तो एक ही काइंया ठहरे। वह कब चूकने वाले हैं पहलू बदल कर मज़मून को साफ़ ले उड़े—

"अज्यों न आए सहज रंग बिरह दूबरे गात' वाह उस्ताद क्या कहने हैं, क्या सफ़ाई खेली है; काया ही पलट दी! कोई पहचान सकता है! वहाँ (गाथा में) केवल गुलझर पड़े केश ही थे यहाँ बिरह दूबरे गाते हैं।" (बिहारी की सतसई, पृष्ठ ४०)

उपर्युक्त उदाहरण से स्पष्ट है कि उनकी तुलनात्मक दृष्टि मज़मून को नहीं 'अन्दाजेबयाँ' को महत्व देती थी। उनकी मान्यता थी कि प्राचीन कवियों ने जब कोई विषय अछूता ही नहीं छोड़ा तो परवर्ती कवियों के पास उनका 'मज़मून छीन' कर नए ढंग से उसे कहने, चमत्कार उत्पन्न करने के सिवाय और कोई उपाय नहीं है। और इस तरह की कविता उनके अनुसार प्रशंसनीय व स्तुत्य थी।

इसके अतिरिक्त शर्माजी ने अंग्रेज़ी, संस्कृत और उर्दू की तुलनात्मक समीक्षा पर भी बल दिया और हिन्दी में इस तरह की समीक्षा की आवश्यकता अनुभव की—"हिन्दी साहित्य में जहाँ तक मालूम है इस शैली पर कभी कोई ग्रंथ नहीं लिखा गया। हिन्दी में भी यह रीति प्रचलित होनी चाहिए, इसकी आवश्यकता है। यही समझ कर इस विषम मार्ग में चलने की चेष्टा की गई है।" (बिहारी की सतसई, पृष्ठ १४) निस्सन्देह हिन्दी में तुलनात्मक आलोचना के सूत्रपात का श्रेय पद्मसिंह शर्मा को ही जाता है।

**कृष्णबिहारी मिश्र :** रीतिवादी परम्परा से प्रभावित तुलनात्मक आलोचना के इस दौर में दूसरे समीक्षक कृष्णबिहारी मिश्र हैं (१८९० ई०)। मिश्रजी ने पद्मसिंह शर्मा द्वारा उपेक्षित देव की विशेषताओं का उद्घाटन करने के लिए 'देव और बिहारी' नामक ग्रंथ की रचना की! पद्मसिंह शर्मा ने बिहारी की अन्य रीतिकालीन कवियों के साथ तुलना करते समय देव को तिरस्कृत कर दिया था किन्तु कृष्णबिहारी मिश्र ने उन्हें निष्कासितों की पंक्ति से उठा कर पुन: श्रेष्ठता प्रदान की। 'देव और बिहारी' में उन्होंने देव के काव्य की कलात्मकता तथा उदात्त भाव-सम्पदा का अवलोकन करते हुए बिहारी को उच्चासन से नीचे उतार दिया है किन्तु ऐसा करते समय भी उनकी दृष्टि अपेक्षाकृत

संतुलित रही। पद्मसिंह शर्मा ने बिहारी की जो पक्षपातपूर्ण प्रशंसा की, उसकी उन्होंने निंदा की है—"टीकाकार (शर्माजी) हमको स्थल-स्थल पर बिहारी के साथ अनुचित पक्षपात करता हुआ दीख पड़ता है। बिहारीलाल श्रृंगारी कवि थे। अतएव उनकी श्रृंगारमयी सुधा-सूक्तियों का हिन्दी भाषा के अन्य श्रृंगारी कवियों की तादृश उक्तियों से तुलना करना उचित है। पर शर्माजी ने इस प्रकार की जो तुलना की है, वह खेद है, पक्षपातपूर्ण है—इस पक्षपात का चूड़ान्त उदाहरण पाठकों को इसी बात से मिल जाएगा कि देव-सदृश उच्चकोटि के श्रृंगारी कवि की कविता से बिहारी के दोहों की तुलना तो दूर रही, उस बेचारे का नाम तक 'संजीवन भाष्य' के प्रथम भाग में नहीं आने पाया है—सूरदास जी का नाम तो लिया गया है पर उनकी कविता भी तुलना रूप में नहीं दिखलाई गई है।" (देव और बिहारी, पृष्ठ ६७) देव की प्रतिष्ठा बढ़ाते समय वे (मिश्रजी) बिहारी की विशेषताओं के प्रति भी जागरूक रहे हैं। यही कारण है कि आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने अपने 'हिन्दी साहित्य के इतिहास' में उनके ग्रंथ को प्रशंसापूर्वक याद किया है।

"इस पुस्तक में बड़ी शिष्टता, सभ्यता और मार्मिकता के साथ दोनों बड़े कवियों की भिन्न-भिन्न रचनाओं का मिलान किया गया है। इसमें जो बातें कही गई हैं वे बहुत कुछ साहित्यिक विवेचन के साथ कही गई हैं। 'नवरत्न' की तरह यों ही नहीं कही गयी हैं। यह पुरानी परिपाटी की साहित्य-समीक्षा के भीतर अच्छा स्थान पाने योग्य है।" (पृष्ठ ५८७) मिश्रजी की समीक्षा-शैली के गाम्भीर्य, शिष्टता और संयम का चरम परिपाक 'मतिराम ग्रंथावली' में हुआ है। 'मतिराम ग्रंथावली' का बहुलांश भी तुलनात्मक आलोचना को ही समर्पित है। इसमें लेखक ने न केवल मतिराम के वंश-परिचय, कृति-परिचय तथा उनकी कृतियों में आए ऐतिहासिक प्रसंगों का उल्लेख किया है बल्कि मतिराम की कविताओं की अन्य कवियों के साथ गुण-दोष की परिपाटी में तुलना भी की है। मिश्रजी के विचार में, किसी भी बात की तुलनात्मक आलोचना, आलोचक का प्रमुख धर्म था। समालोचक के दायित्व तथा उसकी कसौटियाँ निर्धारित करते समय उन्होंने जिन मुख्य बातों को ध्यान में रखा, उनसे सहज ही अनुमान लगाया जा सकता है कि उनका दृष्टिकोण रीतिबद्ध था—"समालोचना से यह अभिप्राय है कि कवितागत गुण-दोषों पर विचार किया जाय। गुण-दोष क्या हैं ? इसका पता काव्य-शास्त्र के ग्रंथों के अध्ययन से मालूम हो सकता है। काव्य-शास्त्र में कविता की उत्तमता या हीनता की जो कसौटी दी हुई है, उसमें रस, अलंकार, भाषा-गुण, दोष, लक्षण, व्यंजना आदि पर विचार करना पड़ता है।" (मतिराम ग्रंथावली, भूमिका, पृष्ठ २३)

आलोचना के अतिरिक्त 'काव्य के सम्बन्ध में भी मिश्रजी अपनी धारणाएं व्यक्त करने में पीछे नहीं रहे। शब्द और अर्थ का वह सान्निध्य जो रमणीय हो, उनके अनुसार काव्य कहलाने का अधिकार रखता है। 'रमणीयता' उनकी दृष्टि में 'आनन्दोत्पत्ति' का हेतु थी। अत: कविता की रमणीयता से उत्पन्न आनन्द एक लोकोत्तर आनन्द था। अपनी धारणा की पुष्टि के लिए उन्होंने कुलपति मिश्र, मम्मटाचार्य, रवीन्द्रनाथ ठाकुर और अंग्रेजी कवियों के मत-उद्धृत किए। रमणीय काव्य का उपभोक्ता उनके मत में सहृदय रसिक ही हो सकता था। मिश्रजी जब रस, अलंकार व शब्द-चित्र आदि को रमणीयता के पोषक मानते हुए, ध्वनि अर्थात् व्यंजना-प्रधान काव्य को सर्वोत्कृष्ट सिद्ध करते हैं तो वे रसवादियों की अपेक्षा, ध्वनिवादी आचार्य जगन्नाथ से अधिक प्रभावित लगते हैं। जाहिर है कि उनकी दृष्टि में आनन्दवादी मूल्यों का महत्व उपयोगितावादी मूल्यों से अधिक था। उनके विचारों से स्पष्ट है कि वे नैतिकमूल्यों को काव्य की परिधि से बाहर मानते थे। इसीलिए श्रृंगारिक कविता का समर्थन उन्होंने खुले शब्दों में किया—"मनोविकारों के स्थायित्व और विकास की तरह, श्रृंगार रस सचमुच रसों का राजा है। हम कुरुचि-प्रवर्तक कविता के समर्थक नहीं परन्तु श्रृंगार-कविता के विरुद्ध आजकल जो

धर्म-युद्ध जारी कर रखा गया है, उसकी घोर निन्दा करने से भी नहीं हिचकते हैं।" (मतिराम ग्रंथावली, पृष्ठ ६३-६४) शृंगार रस को वे काव्य का शाश्वत उपादान मानते थे, क्योंकि उनके मत में—"शृंगार रस का स्थायी भाव प्रेम है। प्रेम विधेयात्मक सहानुभूतिमय और सत्य है। यह सबसे अधिक स्थायी और उपयोगी है।" (मतिराम ग्रंथावली की भूमिका, पृष्ठ १) यही कारण है कि उन्होंने शृंगार की विषयपरक कविताएं लिखने वाले कवियों को आंशिक रूप से दोषी ठहराया है—"इन कवियों की निन्दा इस कारण होनी चाहिए कि उन्होंने शृंगार रस के उस सुन्दर रूप (प्रेम भक्ति) को क्यों नहीं दिखलाया।" (वही, पृष्ठ २३) उपयोगितावाद को वे काव्य के रस-परिपाक में बाधा मानते थे और उनकी सलाह थी कि कविता को उसके 'चक्कर में डालकर ललित कला का सौन्दर्य नष्ट करना ठीक नहीं।'

उपर्युक्त बातों से स्पष्ट है कि मिश्रजी की मूल दृष्टि रीतिबद्ध थी, जिसके बीच में कभी-कभी आधुनिक वैचारिकता बिजली की तरह कौंध जाती है। उनके भाषा-सौन्दर्य-सम्बन्धी विवेचन से इस बात का अनुमान लगाया जा सकता है। अच्छी भाषा के लिए उन्होंने जिन गुणों का निर्धारण किया था, वे उनकी आधुनिक दृष्टि का प्रमाण हैं। उनके मतानुसार, भाषा में 'भाव प्रकट करने के पूर्ण सामर्थ्य', पाठक को लेखक या कवि के अभिप्राय तक पहुंचा देने की क्षमता, और 'ठीक मतलब की बात बहुत थोड़े से शब्दों में प्रकट कर देने की शक्ति' होनी चाहिए। इनके अतिरिक्त, वे सरलता, अकृत्रिमता, स्वाभाविकता, तरोताजगी और नवभाव, लचीलेपन को भी भाषा के अनिवार्य गुण मानते थे। (मतिराम ग्रंथावली, भूमिका, पृष्ठ ७२-७३) निस्सन्देह यह शास्त्रीय रीतिबद्धता का दबाव नहीं बल्कि अपने समय की मांग थी, जिस पर उन्होंने ध्यान दिया। किन्तु यह केवल सिद्धांत-निरूपण ही नही था, मिश्रजी ने भाषा-सम्बन्धी इन विचारों को व्यवहार में उतारा। उनकी समीक्षाओं की भाषा अपनी सरलता, स्पष्टता, सहजता और आडम्बरहीनता के कारण प्रशंसनीय है। यहां तक कि रस जैसे काव्यशास्त्रीय विषय का भी उन्होंने सीधी-सरल आधुनिक भाषा में विवेचन किया। इससे यह स्पष्ट है कि रीतिबद्ध शास्त्रीयता से प्रभावित होने के बावजूद उन्होंने अपने युगानुरूप ही समालोचक के दायित्व का निर्वाह गम्भीरतापूर्वक किया। तुलनात्मक आलोचना के क्षेत्र में उनकी पक्षपातहीन विवेचना निश्चय ही प्रशंसनीय है। आधुनिकता के प्रति उनकी सचेतनता भी कई स्थलों पर साफ-साफ उभर कर सामने आयी परंतु इस सबके बावजूद उन्हें मिश्रबन्धु तथा पद्मसिंह शर्मा की तरह रीति संस्कारों से जुड़े हुए आलोचकों की परम्परा में ही रखा जाएगा।

**लाला भगवानदीन** (१८६६-१९३०) : देव और बिहारी का जो विवाद मिश्रबन्धुओं से शुरू हुआ था, लाला भगवानदीन भी उससे अलग नहीं रह सके। अपने आदर्श कवि बिहारी की पंडित कृष्ण बिहारी मिश्र द्वारा अवमानना होती देख, पुनः बिहारी का पक्ष लेकर उन्होंने एक तुलनात्मक ग्रन्थ की रचना की। 'बिहारी और देव' में उन्होंने देव के प्रति बड़ा निर्मम रुख अपनाया है और बिहारी के प्रति हुए अन्याय का बदला लेने के लिए लिखा—"एक बिहारी पर चार-चार बिहारियों (मिश्रबन्धु और कृष्ण बिहारी मिश्र) का धावा देखकर बेचारा हिन्दी साहित्य संसार घबड़ा गया है। लखनऊ प्रांत के निवासी बिहारियों ने रसिकराज कृष्ण की जन्मभूमि मथुरा नगर के निवासी बिहारी की कविता को हल्की ठहरा कर देव पर बेतरह आसक्ति दिखाई है। यह देखकर सबको आश्चर्य हो तो अनुचित नहीं है।" (बिहारी और देव, पृष्ठ २) इस पुस्तक का मुख्य उद्देश्य बिहारी पर लगाए गए दोषों का निराकरण ही था, अतः बिहारी के काव्य-विवेचन पर लाला भगवानदीन का ध्यान कम हो गया। उन्होंने प्रतिक्रिया के आवेश में बिहारी पर लगाए गए दोषों को देव पर आरोपित कर दिया। इससे अधिक, कोई नवीन और मौलिक उद्भावना उन्होंने अपने ग्रन्थ में नहीं की।

उनका निम्न कथन मध्यकालीन प्रवृत्तियों से प्रभावित उनकी आलोचना दृष्टि का परिचायक है—

"देव में यह भारी दुर्गुण था कि वे धनलोलुपता के कारण द्वार-द्वार और देश-देश मारे-मारे फिरते थे। धनलोलुपता कभी शान्त नहीं रह पाती। बिना शान्ति और सन्तोष के अच्छी कविता बन नहीं सकती। देव को तो हम भिक्षुक कवि कह सकते हैं, बिहारी राजकवि और कविराज थे।" (बिहारी और देव, पृष्ठ ४६) इस पुस्तक में लालाजी ने देव पर बिहारी की 'भाव-सम्पदा' की चोरी का इलजाम लगाते हुए, उन्हें बहुत नीचे दर्जे का कवि घोषित कर दिया जबकि बिहारी को हिंदी साहित्य का 'चौथा रत्न' माना है। लाला भगवानदीन की आलोचना में हमें द्विवेदी युग की रीतिबद्ध निर्णयात्मक आलोचना का कटुतम रूप देखने को मिलता है। कहना न होगा, कि उनमें एक अच्छे टीकाकार के सभी गुण थे *किन्तु एक जिम्मेदार आलोचक की अनिवार्य गम्भीरता और निष्पक्ष परीक्षण-बुद्धि का अभाव* था। किन्तु इसमें सन्देह नहीं कि उन्होंने केशव की जो टीका उपलब्ध कराई, उसके बिना केशव का अध्ययन सम्भव नहीं हो पाता। इस ग्रंथ का हिन्दी साहित्य में विशेष महत्व है। इसके अतिरिक्त लाला जी के उन निबन्धों का उल्लेख भी यहां आवश्यक है जिनमें इन्होंने हिन्दी के रचनात्मक साहित्य की नवीन प्रवृत्तियों के 'अनगढ़पन' को अपनी कटु आलोचना का विषय बनाया है। 'जयद्रथवध' की समीक्षा करते हुए उन्होंने 'लक्ष्मी' नामक पत्रिका में गुप्तजी की भाषा को एकदम गैर-साहित्यिक ठहरा दिया था—"गुप्तजी ने अपनी कविता के लिए एक विशेष मिश्रित भाषा तैयार की है जिसे खिचड़ी बोली कह सकते हैं। इसमें संस्कृत भाषा के चावल, खड़ी बोली की दाल, संस्कृत और बंगला भाषा के मुहावरों की अदरख, उर्दू-फारसी शब्दों की सोंठ-मिर्च, ब्रजभाषा और बुन्देलखंडी मुहावरों का नमक और स्वेच्छापूर्वक नियमोल्लंघन का घृत मिलाया गया है। थोड़े से अंग्रेजी शब्दों की हल्दी भी डाल दी गई है। कुछ शब्द गुप्त जी के सखुननकिया हैं। वे व्यर्थ छंदःपूर्ति के लिए ठूँस दिए जाते हैं। यह पियाज की बघार का काम देते हैं।" ('लक्ष्मी', संपा० लाला भगवानदीन, जुलाई, अगस्त, सितम्बर १९१५ ई०)।

यों तो द्विवेदी युग के सभी आलोचकों की शैली में एक प्रकार की निर्भीकता और व्यंग्यात्मकता पाई जाती है किन्तु लाला भगवानदीन की शैली की 'अक्खड़ता' की बात दूसरी थी। यही कारण है कि उनकी आलोचना प्रायः आक्रामक होती थी जो बड़े से बड़े कवि को सिंहासनच्युत कर देती थी। रामचरित उपाध्याय कृत 'रामचरित चिंतामणि' को भी उन्होंने अपनी आक्रामक शैली का शिकार बनाया था। यह अच्छा ही हुआ कि परवर्ती आलोचकों ने तुलनात्मक आलोचना की ओर अधिक ध्यान नहीं दिया, वरन् वे भी रीतिकालीन कवियों के कोटि-क्रम-निर्धारण के प्रश्न पर जूझते रहते। द्विवेदीयुगीन आलोचकों के वाद-विवादों से यह बात तो स्पष्ट होती ही है कि प्रत्येक आलोचक की रुचि अलग-अलग थी किन्तु उस रुचि का निर्माण करने वाले संस्कारों के मूल में वही रीतिकालीन प्रवृत्तियां थीं। अतः मूल रूप में सभी की आलोचना-दृष्टि एक जैसी थी।

लेखक और पत्रकार श्री बालमुकुन्द गुप्त को लेकर परवर्ती आलोचकों एवं इतिहास-लेखकों में यह मतभेद रहा है कि उन्हें द्विवेदी युग में स्थान दिया जाय अथवा नहीं। वस्तुतः इस काल में गुप्त जी के कुछ फुटकर लेख ही प्रकाशित हुए थे। वैसे उन लेखों में द्विवेदी-युग की दोनों प्रवृत्तियों को लक्षित किया जा सकता है। 'अश्रुमती नाटक', 'अधखिला फूल', 'गुलशन-ए-हिन्द', 'तुलसी सुधाकर', 'तारा उपन्यास' आदि पुस्तकों की समीक्षा प्रस्तुत करते हुए उनकी दृष्टि भी प्रधान रूप से 'दोष-दर्शन' की ओर ही रही। बंगला के 'अश्रुमती नाटक' की समीक्षा में वही लाला भगवानदीन वाली स्पष्टवादिता देखी जा सकती है—'अश्रुमती नाटक' के लिखे जाने से बंग-भाषा के साहित्य का मुंह काला हो गया है।" (गुप्त निबंधावली, पृष्ठ ५४४)। द्विवेदी जी से अनेक विषयों पर उनकी नोंक-झोंक होती रहती थी जो

कभी-कभी तीव्र आलोचना का रूप धारण कर लेती थी। किन्तु केवल इन्हीं दोनों कारणों से उन्हें इस युग का महत्वपूर्ण आलोचक स्वीकार नहीं किया जा सकता। इस दृष्टि से देखने पर हम पाएंगे कि द्विवेदी युग में ऐसे और भी आलोचक रहे जो 'सरस्वती' आदि पत्रिकाओं के माध्यम से प्रकाश में आते रहे। पत्र-पत्रिकाओं में छपने वाली उनकी आलोचनात्मक रचनाओं में भी युग की विशिष्ट प्रवृत्तियों के दर्शन होते हैं।

इस तरह हम देखते हैं कि द्विवेदी युग में आलोचना की दो पद्धतियां ही प्रमुख रहीं। पहली आलोचना-पद्धति का आश्रय उन आलोचकों ने लिया जो रीतिकालीन संस्कारों में बंधे थे। उन्होंने या तो रीतिकालीन कवियों के तुलनात्मक अध्ययन पर बल दिया अथवा इस काल की रचनाओं के अर्थ का उद्‌घाटन किया। इन आलोचकों के काव्य-मर्मज्ञ होने में संदेह नहीं। किन्तु उनकी सीमाओं को भी नज़रअन्दाज़ नहीं किया जा सकता। इन्होंने रीतिकालीन काव्य के विशद विवेचन एवं टीकाओं द्वारा रीतिकाल के साहित्य की शक्तियों और सीमाओं को प्रकाशित किया है। अतः रीतिकालीन काव्य के पुनर्मूल्यांकन का श्रेय इन्हें ही दिया जाना चाहिये। लेकिन मुश्किल यह है कि मध्यकाल की साहित्य-धारा को अविच्छिन्न रखने के लिए इन्होंने जिस आलोचना-दृष्टि को आधार बनाया वह रीतिकालीन संस्कारों में जकड़ी हुई थी। इसलिए वे युग-चेतना के अनुरूप, साहित्य और सामाजिक आवश्यकता के बीच पुल बनाने का कार्य नहीं कर पाए।

द्विवेदीयुगीन आलोचना की दूसरी प्रमुख प्रवृत्ति उन आलोचकों में परिलक्षित होती है जिन्होंने अपनी समय-सजग दृष्टि से परम्पराबद्ध रीतिकालीन पद्धति की अनुपयुक्तता को देख लिया था और आधुनिक साहित्य व आलोचना के लिए एक नए ढंग की काव्य-रुचि की ज़रूरत को महसूस किया था। साहित्य की जीवन-सापेक्ष व्याख्या एवं समीक्षा का आग्रह तथा साहित्य की भाषा को जन-सामान्य की भाषा से एकरूप करने का प्रयत्न इसी 'ज़रूरत' की पूर्ति की दिशा में किए गए प्रयास थे। युग के नैतिक-उपयोगितावाद का प्रभाव इतना तीव्र था कि कुछ रीतिबद्ध आलोचक भी उसकी लपेट में आ गए। रीतिबद्ध संस्कारों में जकड़े मिश्रबंधु जैसे आलोचकों ने भी कहीं-कहीं काव्य-मूल्यांकन के संदर्भ में बदलते सामाजिक संदर्भों को स्वीकारा।

## रामचन्द्र शुक्ल और आलोचना की सही शुरुआत

१९२० ई० में आचार्य महावीरप्रसाद द्विवेदी का 'सरस्वती' का सम्पादन-कार्य छोड़ना, हिन्दी आलोचना में एक युगान्तकारी घटना थी। इस समय आलोचना के स्वरूप में होने वाले कुछ परिवर्तनों को सहज ही द्विवेदीकालीन आलोचना-पद्धति से अलग करके देखा जा सकता है। द्विवेदीजी के प्रभाव से मुक्त नवीन आलोचना-पद्धतियों का प्रतिनिधित्व आचार्य शुक्ल और अन्य स्वच्छन्दतावादी आलोचकों की समालोचना में दिखाई पड़ता है।

शुक्लजी ने आलोचना को सृजनात्मक साहित्य के समकक्ष स्वतंत्र साहित्यिक विधा के रूप में प्रतिष्ठित ही नहीं किया बल्कि भारतीय साहित्य में गहरे उतर कर उन मौलिक विशेषताओं का उद्‌घाटन किया जो पूर्ववर्ती समालोचकों की स्थूल दृष्टि से परे छिपी थीं। उन्होंने महान् काव्य को भाव की गहराई तथा औदात्य की कसौटी पर देखा, परखा तथा महानता के रहस्य का उद्‌घाटन किया। १९१६ ई० के आस-पास छायावाद के उदय से और साथ ही प्रेमचंद के कथा-साहित्य से गद्य और पद्य की जिन नवीन प्रवृत्तियों का आविर्भाव हुआ, वे आलोचना के लिए चुनौतीपूर्ण थीं। साहित्य की आधुनिक प्रवृत्तियों के लिए रीतिकालीन मानदण्ड की अपर्याप्तता के विरुद्ध जो आवाज उठ रही थी वह एक

व्यक्ति-विशेष की न होकर, पूरे समय की आवाज़ थी। इस आवाज को अनसुना करने का अर्थ था समसामयिकता से मुंह मोड़ना अथवा सामयिक जीवन और साहित्य के प्रति अपने दायित्व की उपेक्षा करना। नया साहित्य जीवन के नये प्रश्नों को लेकर सामने आया था, उसे परम्पराबद्ध मानकों पर नहीं परखा जा सकता था। 'सरस्वती' और 'नागरीप्रचारिणी पत्रिका' जैसी प्रतिष्ठित पत्रिकाओं की अब तक की भूमिका, साहित्य के नए स्वरूप के प्रति न्याय कर पाएगी या नहीं, यह भी अचानक संदेहास्पद हो उठा था। संदेह की स्थिति में ही नयी सम्भावनाएं उजागर होती हैं। इसलिए 'माधुरी', 'मर्यादा', 'सुधा', 'इन्दु', 'श्रीशारदा' जैसी पत्रिकाएं आलोचना की नयी चेतना को लेकर सामने आयीं। 'श्रीशारदा' (१९२० ई०) में पहली बार 'छायावाद' की विशेषताओं पर रोशनी डालने वाली मुकुटधर पाण्डेय की लम्बी लेखमाला प्रकाशित हुई।

इसी समय, स्वाधीनता-आन्दोलन पूरे ज़ोरों पर था, जनता के शिक्षित-वर्ग में अपनी भाषा और साहित्य के प्रति जागरूकता आ रही थी। हिन्दी क्रमशः गौरव का विषय बन गयी थी और देश के विश्वविद्यालयों में हिन्दी को स्नातकोत्तर स्तर पर प्रतिष्ठा मिल रही थी। काशी विश्वविद्यालय में हिन्दी-विभाग की स्थापना १९२० ई० के आसपास हुई। हिन्दी की इस जनप्रियता तथा प्रसार ने आलोचना को भी प्रभावित किया। साहित्य के अध्ययन और मनन की आवश्यकता का एहसास आलोचना के लिए एक मुक्त वातावरण का निर्माण करने लगा। किन्तु इसका दूसरा पक्ष यह भी रहा कि विश्वविद्यालयी आलोचना अपने संतुलन एवं निष्पक्षता के बावजूद, शिक्षोपयोगी अनुशासन-दृष्टि से मुक्त होकर अधिक जीवन्त पद्धति नहीं अपना सकी। फिर भी इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि हिन्दी में गम्भीर रूप से शास्त्रीय चिन्तन के सूत्रपात का श्रेय उन्हीं ग्रंथों को जाता है जो स्नातकोत्तर स्तर के विद्यार्थियों के पाठ्यक्रम को दृष्टि में रखकर लिखे गए थे।

अतः हम देखते हैं कि यह समय हिन्दी आलोचना के विकास का वह संधिस्थल था जहां परम्पराबद्ध आलोचना-पद्धति के अवशेष, युगानुकूल साहित्यिक प्रवृत्तियों के नए मिजाज को देखकर खुद ही डगमगाने लगे थे। नयी परिस्थितियों ने साहित्य और आलोचना के सीधे सम्पर्क के लिये नयी ज़मीन तैयार कर दी थी और विश्वविद्यालय एक अधिक अनुशासित एवं संतुलित आलोचना-पद्धति के निर्माण के लिए प्रयत्नशील थे। ऐसे में, पाश्चात्य साहित्यालोचन के सिद्धान्तों से प्रभावित होना भी स्वाभाविक था। कहीं-कहीं संस्कृत काव्यशास्त्र तथा पाश्चात्य काव्य-शास्त्र के सम्मेलन से जन्मी नयी समन्वयवादी चिन्तन-पद्धति के संकेत भी मिलने लगे थे। इसके साथ ही प्राचीन और मध्ययुगीन साहित्य के सम्बन्ध में किए गए शोध-कार्य तथा अनुपलब्ध सामग्री के उद्घाटन का सारा दायित्व नयी-नयी पत्र-पत्रिकाएं लेने को प्रस्तुत थीं।

इस संक्रमणकालीन वातावरण में आचार्य रामचन्द्र शुक्ल (१८८४-१९४० ई०) ही एक मात्र ऐसे समालोचक थे जिन्होंने आलोचना की परम्पराबद्ध शैलियों को समुचित सम्मान देते हुए युग की आवश्यकतानुसार हिन्दी आलोचना को एक नया स्वरूप प्रदान किया। उन्होंने नागरीप्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित 'हिन्दी शब्दसागर' के साथ इस क्षेत्र में पदार्पण किया तथा काशी विश्वविद्यालय के हिन्दी विभागाध्यक्ष के रूप में अध्यापन-कार्य करते हुए विदा ली। बीच का समय उनकी सजग आलोचना-दृष्टि का सच्चा साक्षी है। समसामयिक साहित्य और उस पर होने वाले विवादों पर टिप्पणी करने से वे कभी नहीं चूके। विभिन्न पत्र-पत्रिकाएं उनके सामयिक लेखों को प्रकाशित करती रहीं। 'शब्दसागर' की भूमिका के रूप में साहित्येतिहास का लेखन, 'पद्मावत' का सम्पादन, तुलसी, जायसी तथा सूर के ग्रंथों की भूमिकाएं तथा विभिन्न कृतियों का मूल्यांकन शुक्लजी की गतिशील लेखनी के सजीव प्रमाण हैं। मूल्यांकन की प्रक्रिया में प्रयोग में आने वाले आधारभूत सिद्धान्तों को वे शास्त्र-चिन्तन के

रूप में भी संवार देते थे। सबसे रोचक और महत्वपूर्ण तथ्य यह है कि विश्वविद्यालय की सीमाओं में बंधने के बाद भी उनकी आलोचना, विश्वविद्यालयी अनुशासन और वर्जनाओं से मुक्त रही। वस्तुतः यहीं से हिन्दी-आलोचना गुण-दोष विवेचन तथा रीति-वाक्यों की श्रेष्ठता के विवाद से आगे बढ़ कर एक वास्तविक स्वरूप अख्तियार करती है। अतः यह स्वाभाविक ही है कि यहां से रीति कालीन व्यक्तित्व आलोचना के केन्द्र से च्युत हो चला और देव, बिहारी आदि के तुलनात्मक अध्ययन के स्थान पर आलोचकों की बदली हुई रुचि का परिचय मिलने लगा। आचार्य शुक्ल ने कवियों को इस नाप-जोख के अपमानजनक विधान से बाहर निकाला और व्यावहारिक आलोचना के माध्यम से हिन्दी कवियों का तारतमिक मूल्यांकन प्रस्तुत किया। शुक्लजी मूल्यांकन की परीक्षा-पद्धति को बेहूदा समझते थे और व्याख्या-विश्लेषण को एक सही शैली। यही कारण है कि आलोचक का सर्वप्रमुख कर्तव्य निभाते हुए उन्होंने पाठक में अच्छे-बुरे साहित्य की सही पहचान पैदा करने का श्रेय लिया। साहित्य और जीवन के बीच किसी प्रकार की दरार शुक्लजी को मान्य नहीं थी। यह बात उनके 'हिन्दी साहित्य के इतिहास' में भारतेन्दु के विषय में दिए गए निम्न वक्तव्य से सहज प्रकट हो जाती है—"हिन्दी साहित्य अपने पुराने रास्ते पर ही पड़ा था। भारतेन्दु ने उस साहित्य को दूसरी ओर मोड़ कर हमारे जीवन के साथ फिर से लगा दिया। इस प्रकार हमारे जीवन और साहित्य के बीच जो विच्छेद पड़ रहा था, उसे उन्होंने दूर कर दिया।" कहने का तात्पर्य यह है कि आलोचक के साहित्यिक मूल्य, रुचि-अभिरुचि, मान्यताओं और निषेधों की आकृति उनकी समालोचनाओं के माध्यम से बनती चलती है। अगर ऐसा न होता तो शुक्ल जी एक ऐसे आदर्श आलोचक की प्रतिमा स्थापित न कर पाते जो सिद्धान्त और व्यवहार को एक रूप कर देता है। उन्होंने न केवल व्यवहार में ही भक्तिकालीन साहित्य के प्रति अपनी रुचि को स्पष्ट किया, अपितु सैद्धान्तिक धरातल पर भी रीतिग्रंथों के दुष्प्रभाव की चर्चा की। उनका मत था कि 'रीतिग्रंथों ने देश की साहित्यिक रुचि को कुंठित किया। परिणामस्वरूप, कवियों की दृष्टि संकुचित हो गयी। लक्षणों की क़वायद पूरी करके वे अपने कर्त्तव्य की समाप्ति मानने लगे, काव्य का रूप संघटित करने के स्थान पर वे बाहरी सजावट में अधिक उलझने लगे।' (रस मीमांसा, पृष्ठ ७५) शुक्लजी, इस सजावट के विरोधी नहीं थे, क्योंकि यह तो कवि के 'कला-निपुण' होने का प्रमाण है। परन्तु वे 'काव्य में कला-निपुणता के अतिरिक्त सहृदयता के अस्तित्व को भी आवश्यक मानते थे। जब वे 'काव्य का स्वरूप संघटित करना' कवि का अनिवार्य धर्म मानते हैं तो जाहिर है यह सहृदयता द्वारा ही सम्भव हो सकता है। उनका 'रस-वाद' रीतिवादी ग्रंथों के रस-निरूपण से इसी अर्थ में भिन्न हो जाता है कि वे उसमें 'गिनीगिनाई बातों को निर्दिष्ट शैली के अनुसार' उन्हें आंखें मूंद कर कह देने की 'रस्म अदायगी' के पक्ष में नहीं थे। रस-वाद को उन्होंने 'अनुभूति' केन्द्रित बनाकर उसे लोक-मानस के व्यापक धरातल पर प्रतिष्ठित किया। उनके यहां न विषयों की सीमा थी न स्वरूप की। वे दृश्यजगत् के अनेकानेक रूपों में ही काव्य की कल्पना, भावादि का निर्माण सम्भव मानते हुए कहते हैं—"संसार सागर की रूप-तरंगों से ही मनुष्य की कल्पना का निर्माण और इसी की रूप-गति से उसके भीतर विविध भावों या मनोविकारों का विधान हुआ है। सौन्दर्य, माधुर्य, विचित्रता, भीषणता, क्रूरता इत्यादि की भावनाएं बाहरी रूपों और व्यापारों से ही निष्पन्न हुई हैं। हमारे प्रेम, भय, आश्चर्य, क्रोध, करुणा इत्यादि भावों की प्रतिष्ठा करने वाले मूल आलंबन बाहर ही के हैं—इसी चारों ओर फैले हुए रूपात्मक जगत् के ही हैं। जब हमारी आंखें देखने में प्रवृत्त रहती हैं तब रूप हमारे बाहर प्रतीत होते हैं, जब हमारी वृत्ति अन्तर्मुखी होती है तब रूप हमारे भीतर दिखाई पड़ते हैं। बाहर-भीतर रहते हैं रूप ही···।" अतः शुक्लजी ने जिस बात की आवश्यकता सबसे अधिक महसूस की, वह थी 'मानव-प्रवृत्ति का अन्वीक्षण'। इसीलिए उन्होंने 'भावों' के स्वरूप-प्रदर्शन' तथा 'श्रोता के हृदय में उसके संचार' के बीच भेद किया है। उनके विचार में काव्य का प्रकृत

लक्ष्य शास्त्र में गिनी-गिनाई बातों का संकलन नहीं, 'पदार्थों के साथ भावों के प्रकृत सम्बन्ध का प्रत्यक्षीकरण'—जगत् के साथ हमारी रागात्मिका वृत्ति का सामंजस्य सिद्ध करना है। (रस मीमांसा, पृष्ठ ७७)

अतः स्पष्ट है कि काव्य की रसात्मकता से शुक्लजी का अभिप्राय उसकी रागात्मकता या अनुभूति-प्रवणता से था। अनुभूति-तत्व को प्राथमिकता देते हुए, अनुभूति-प्रधान काव्य को ही वे उत्तम काव्य मानते थे। किन्तु यहां भी वे अनुभूति के औदात्य के समर्थक थे। यही कारण है कि बिहारी के श्रृंगार-वर्णन की प्रशंसा करते हुए भी वे अनुभूति की उदात्तता पर प्रश्न-चिन्ह लगाना नहीं भूलते—'कविता उनकी श्रृंगारी है, पर प्रेम की उच्च भूमि पर नहीं पहुंचती।' (रस मीमांसा, पृष्ठ ३०३) यहां एक बात और उल्लेखनीय है और वह यह कि अनुभूति को काव्य का केन्द्र मानने के बावजूद शुक्ल जी उसकी ऐकान्तिक सत्ता के पक्ष में नहीं थे। उन्होंने प्रसाद की 'कामायनी' के इड़ा-विरोधी श्रद्धावाद को समझने में अपनी असमर्थता जताते हुए उसमें इड़ावाद के समन्वय पर बल दिया। उनके मत में 'प्रत्येक भाव का प्रथम अवयव विषयबोध ही होता है,' अतः बोधतत्व को भावभूमि से निष्कासित करना असम्भव है। इस संदर्भ में सबसे महत्वपूर्ण बात तो यह है कि काव्य में अनुभूति की प्रधानता को स्वीकार करने पर भी उन्होंने काव्य में विषय-प्रधानता को अधिक महत्व नहीं दिया। यद्यपि उत्तर छायावाद की कविता और आलोचना में आत्माभिव्यक्ति-प्रधान अनुभूति को पर्याप्त स्थान मिला, किन्तु शुक्लजी का रसवाद अनुभूति को व्यक्तिगत दायरे से बाहर निकाल कर लोकमानस के साथ रागात्मक सम्बन्ध के रूप में प्रतिष्ठित करता है। उन्होंने स्पष्ट शब्दों में कहा—'लोक-हृदय में हृदय के लीन होने की दशा का नाम रस दशा है' (रस मीमांसा, पृष्ठ २०७)। इस रस-दशा तक पहुंचने के लिए जो मार्ग वे अपनाते हैं वह अन्तर्मुखी न होकर बहिर्मुखी है। इसके साथ ही उन्होंने मुक्तक की अन्तर्मुखी गीत-रचना की अपेक्षा प्रबन्ध की व्यापक भूमि का समर्थन किया। प्रबन्धकार की भावुकता की कसौटी भी उन्होंने इस बात को माना कि वह किसी आख्यान के अधिक मर्मस्पर्शी स्थलों को पहचान सका है या नहीं।

वास्तव में, शुक्लजी लोकमंगल की जो चर्चा करते हैं वह उनकी लोकतांत्रिक दृष्टि का परिणाम है। काव्य की भावभूमि को न तो वे 'लोकोत्तर' बनाने के इच्छुक हैं और न 'लोकेतर'; वे उसे मात्र 'लोक सामान्य' बनाना चाहते हैं। शास्त्र में की गयी रसानुभव की 'लोकोत्तरता' की चर्चा करते हुए वे उसकी नयी व्याख्या प्रस्तुत करते हैं—"हमारे यहां लक्षण-ग्रंथों में रसानुभव को जो 'लोकोत्तर' और 'ब्रह्मानंद-सहोदर' आदि कहा गया है, वह अर्थवाद के रूप में, सिद्धान्त रूप में नहीं। उसका तात्पर्य केवल इतना ही है कि रस में व्यक्तित्व का लय हो जाता है।" (हिन्दी साहित्य का इतिहास, पृष्ठ ६८७) व्यक्तित्व के लय हो जाने का अर्थ है, मनुष्य के हृदय का 'स्वार्थ सम्बन्धों के संकुचित मंडल से ऊपर उठकर लोक-सामान्य' भावभूमि पर पहुंच जाना!

विद्वानों द्वारा प्रायः शुक्लजी पर यह आरोप लगाया गया है कि उनकी आलोचना के मानदण्ड नैतिकता के दबाव से मुक्त नहीं थे। किन्तु वस्तुतः शुक्लजी की नैतिकता का साहित्य के साथ वाला सम्बन्ध नहीं है, अपितु वह साहित्य के भाव-जगत् की बुनावट में रची-बसी है। वह आरोपित मूल्य न होकर सौन्दर्य-बोध का ही महत्वपूर्ण अंग है। वह द्विवेदीकालीन सुधारवाद से अलग हटकर लोकमंगल की कामना है जिसका आधार अध्यात्म या आदर्शवाद न होकर सामाजिक जीवन का यथार्थ है। यही कारण है कि शुक्लजी साहित्य के संदर्भ में जीवन-मूल्यों की बात करते हैं। सामाजिक यथार्थ और लोक-जीवन से कटे हुए साहित्य, धर्म, दर्शन और अध्यात्म का उनकी दृष्टि में कोई महत्व नहीं था। धर्म की व्याख्या करते हुए भी उनकी दृष्टि लोकमंगल पर टिकी हुई है—"जिस व्यवस्था या वृत्ति से लोक मंगल का विधान होता है, अभ्युदय की सिद्धि होती है, धर्म है।" कहना न होगा

कि धर्म उनके अनुसार कोई रूढ़ि न होकर लोक-जीवन के अनुरूप बदलता हुआ मूल्य था। इसी तरह 'अध्यात्म' शब्द का भी उन्होंने काव्य और कला के क्षेत्र से बहिष्कार कर दिया! साधारणीकरण को पुनः प्रतिष्ठित किया तथा व्यक्ति वैचित्र्य के विरुद्ध आवाज उठाई।

किन्तु इसका अर्थ यह कदापि नहीं कि शुक्लजी काव्यानुभूति को लोकोत्तर स्तर से उतार कर उसके अवमूल्यन का इरादा रखते थे। योग, तंत्र, रसायन आदि को रहस्यमार्ग मानकर उनकी साधनात्मक महत्ता से उन्होंने कभी इन्कार नहीं किया। हां, काव्यभूमि में उनके प्रवेश पर उन्हें हमेशा एतराज़ रहा। अतः भारतीय काव्यशास्त्र के 'आनन्द' आदि शब्द उनके आक्रोश का केन्द्र बने। वे 'आनन्द' की साधनावस्था अर्थात् प्रयत्न पक्ष के समर्थक थे—"मेरी समझ में रसास्वाद का प्रकृत स्वरूप 'आनन्द' शब्द से व्यक्त नहीं होता।······इस 'आनन्द' शब्द ने काव्य के महत्व को बहुत कुछ कम कर दिया······उसे नाच-तमाशे की तरह बना दिया है।" (रस मीमांसा, पृष्ठ ८०) आनन्द की साधनावस्था का स्वीकार भी उन्होंने मात्र इसलिए नहीं किया कि इसका सम्बन्ध सामाजिक जीवन से है, बल्कि इसलिए भी कि इसमें विरुद्धों का सामंजस्य होने के नाते रस की अधिक गहरी अवस्था निहित रहती है। सौन्दर्य के दायरे में कर्म, शील और शक्ति को शामिल करते हुए उन्होंने सौन्दर्य के व्यापक स्वरूप का उद्घाटन किया। सामाजिक जीवन की विषमताओं के बीच समता लाने के प्रयास परिस्थिति के अनुसार होते है, कभी मधुर, कभी करुण, कभी सद्भावनापूर्ण, कहीं क्रोधपूर्ण। किन्तु मूलतः सब सामाजिक कल्याण की भावना से प्रेरित होते है। अतः संहार, घृणा, क्रोध भी उतने ही सुन्दर होते हैं जितने प्यार, करुणा और सृजन। यहीं शुक्लजी स्थायीभाव या अंगी भाव से अलग 'बीज भाव' की उद्भावना करते हैं जो सभी कर्मों के मूल में रहता है। बीज भाव के मांगलिक अथवा अमांगलिक होने पर ही भावों का सुन्दर अथवा असुन्दर होना निर्भर करता है। बीज भाव की निर्वैयक्तिकता, भावों को प्रभावी बनाती है। कवि-हृदय की पहचान शुक्लजी के अनुसार यही है कि उसका हृदय प्रकृति के इन सब रूपों में लीन होता है।

छायावाद तथा उसके साम्प्रदायिक रहस्यवाद के विरोधी शुक्लजी, काव्य के आलम्बन का परिधि-विस्तार करते समय 'नरेतर प्रकृति' के प्रति भी सजग हो उठते हैं। वस्तुतः छायावाद के शुद्ध-स्वाभाविक मार्ग से उनका विरोध था भी नहीं। पंतजी की स्वाभाविक रहस्यभावना के संदर्भ में, हृदय के धरातल पर प्रकृति के अनन्त रमणीय रूपों के प्रति उठने वाली स्वाभाविक जिज्ञासा को उन्होंने मान्यता दी। यहां इस बात का उल्लेख भी आवश्यक है कि काव्य और कलाओं के माध्यम से सिद्ध होने वाले भावयोग या अनुभूति योग को शुक्लजी ज्ञानयोग और कर्मयोग के समकक्ष मानते थे: 'मुक्त हृदय मनुष्य अपनी सत्ता को लोक-सत्ता में लीन किए रहता है। इस अनुभूति-योग के अभ्यास से हमारे मनोविकारों का परिष्कार तथा शेष सृष्टि के साथ हमारे रागात्मक सम्बन्ध की रक्षा और निर्वाह होता है।' (रस मीमांसा, पृष्ठ ६) करुणा को सर्वाधिक महत्व देने का मुख्य कारण भी यही रहा कि यह भाव लोक-सत्ता तथा व्यक्ति-सत्ता को एक-दूसरे से जोड़ता है। आत्मप्रसार में सहायक होता है तथा जीवन में लोकमंगल के विधान में योग देता है।

शुक्लजी का भाव और मनोविकार-सम्बन्धी विवेचन इस बात का प्रमाण है कि वे प्रत्येक विषय का अध्ययन-विश्लेषण उसे सामाजिक परिप्रेक्ष्य से जोड़ कर करते थे। लोकमंगल और मानव-मन की अन्तर्वृत्तियों के बीच जिस सम्बन्ध का उन्होंने निर्माण किया है, वह करुणा और प्रेम के विवेचन में स्पष्ट देखा जा सकता है। यही कारण है कि जब वे सामाजिक संदर्भों में रस की व्याख्या करते हैं तो उसे 'आस्वाद' से आगे बढ़ाकर मूल्य से जोड़ देते हैं। रस समय की बुनियादी शक्तियों के अनुसार ही परिवर्तनशील हैं, क्योंकि वह केवल आस्वाद नहीं, समय और स्थान की चेतना से जुड़ा हुआ जीवन-

मूल्य है।

अपनी आलोचना में जहां शुक्लजी ने काव्य की लोकमंगल-विधायिनी प्रकृति, काव्य के विषय, जगत् और जीवन के नाना रूपों से उसके सम्बन्ध पर विचार किया है, वहां रीतिग्रंथों में विहित अभिव्यक्ति की परिपाटी की भी उपेक्षा नहीं की। ध्यान देने की बात यह है कि शुक्लजी ने साहित्य की आलोचना और आलोचना के सिद्धान्तों में भेद किया है। साहित्य की आलोचना को वे 'समालोचना' कहते हैं, और आलोचना के सिद्धांत-निरूपण को 'काव्य मीमांसा'। अपने इतिहास में उन्होंने दोनों के बीच विभाजक-रेखा खींचते हुए बाबू श्यामसुन्दर दास के 'साहित्यालोचन' की चर्चा 'काव्य मीमांसा' के रूप में की है। दूसरी ध्यान देने योग्य बात यह है कि साहित्य के ग्रंथों में उपलब्ध लक्षण-नियम आदि को वे केवल "विचार की व्यवस्था के लिए, काव्य-सम्बन्धी चर्चा के सुभीते के लिए" ग्रहण करने के पक्ष में थे। जाहिर है कि इन लक्षणों और नियमों को कठोर बन्धनों के रूप में स्थापित होते देख वे तीव्र प्रतिक्रिया के लिए तत्पर हो उठे थे और उन्होंने इस बात का आग्रह किया था कि "हमें सामंजस्य बुद्धि से काम लेकर अपना स्वतन्त्र मार्ग निकालना चाहिए।" यही कारण है कि उन्होंने पश्चिम के कलावाद तथा मध्ययुग के अलंकारवाद के दुराग्रहों का विरोध करते हुए एक नयी व्याख्या प्रस्तुत की। पश्चिम के कलावाद और अभिव्यंजनावाद की हिन्दी कविता में भद्दी नकल होती देख उन्होंने उसकी भर्त्सना की किन्तु साथ ही छायावादी कवियों द्वारा किए गए नए अलंकार-प्रयोगों की ताजगी की प्रशंसा भी की। रीतिकाल में कल्पना अलंकार-विभाजन का साधन-भर थी। शुक्लजी ने उसके सीमित क्षेत्र का विस्तार किया तथा उसे अनुभूति के अधीन स्थान देते हुए काव्य की आतमा तक पहुंचने का मार्ग बना दिया—'काव्य का आभ्यन्तर स्वरूप या आतमा भाव या रस है।···जब कि रस ही काव्य में प्रधान वस्तु है तब उसके संयोजकों में जो कल्पना प्रयोग होता है वही आवश्यक और प्रधान ठहरा। रस का आधार खड़ा करने वाला जो विभावन व्यापार है कल्पना का प्रधान कर्मक्षेत्र वही है। पर वहां उसे अनुभूति या रागात्मिकता वृत्ति के आदर्श पर कार्य करना पड़ता है।' (रस मीमांसा, पृष्ठ ८३) कल्पना उनके यहां भी साधन-रूप में आयी है किन्तु 'रस' की, अलंकार-विधान की नहीं, अब वह काव्य के आभ्यन्तर विधान का अंग है। इस दृष्टि से उन्होंने 'काव्य विधायिनी कल्पना' उसी को माना है "जो या तो किसी भाव द्वारा प्रेरित हो अथवा भाव का प्रवर्त्तन या संचार करती हो। सब प्रकार की कल्पना काव्य की प्रक्रिया नहीं कही जा सकती। अतः काव्य में हृदय की अनुभूति अंगी है, मूर्तरूप अंग भाव प्रधान है, कल्पना उसकी सहयोगिनी।" (चिंतामणि, भाग २, पृष्ठ १८१)

रस का आधार खड़ा करने वाला विभावन-व्यापार शुक्लजी की दृष्टि में काव्य का सबसे महत्वपूर्ण अंग है। दूसरे शब्दों में, वह काव्य के वस्तु-तत्व व मूर्त विधान की प्रतिष्ठा है। प्रबन्ध के विस्तृत कलेवर में, 'विभावन-व्यापार' को वे वस्तु-विधान, चरित्र-योजना तथा दृश्य-योजना के रूप में देखते हैं। मुक्तक एवं गीतों में वह चित्रात्मकता तथा मूर्त्त विधान के रूप में लक्षित होता है। इसीलिए काव्य-भाषा की विशिष्टता उन्होंने इस बात में मानी है "कि कविता में कही गई बात चित्र रूप में हमारे सामने आए।" वे काव्य में केवल 'अर्थग्रहण' की नहीं, 'बिम्बग्रहण' की महत्ता को स्वीकार करते हैं। उनकी यह धारणा शास्त्रीय धारणा से मेल नहीं खाती। 'बिम्ब ग्रहण' कराने को कविता का मूल धर्म मानकर, वे यह स्थापित करना चाहते हैं कि रसानुभूति के समय श्रोता या पाठक के मन में आलम्बन आदि विशेष व्यक्ति या विशेष वस्तु की मूर्त्त भावना ही आती है। क्योंकि शुक्लजी का मत था कि "बिम्बग्रहण निर्दिष्ट गोचर और मूर्त्त विषय का ही हो सकता है" (रस मीमांसा, पृष्ठ १३४)। इसमें कुछ लोगों को उनके विवेचन की सीमा दिखाई पड़ सकती है। किन्तु यदि हम आधुनिक कविता के प्रमुख आधार 'अनुभूति के वैशिष्ट्य' को ध्यान में रखकर शुक्लजी के मत का पुनर्मूल्यांकन करें तो

पायेंगे कि वह विशेष-आलम्बनजन्य विशेष अनुभूति ही सर्वसामान्य की अनुभूति बन जाएगी क्योंकि वह एक नहीं अनेक पाठकों और श्रोताओं के हृदय में समान रूप से जागेगी। रूढ़ सिद्धान्तों को छोड़कर उन्हें मौलिक उद्भावनाओं से संवलित करके प्रस्तुत करना शुक्लजी के विवेचन की विशेषता रही है। योरोपीय कला-समीक्षा और भारतीय अलंकार-शास्त्र द्वारा दी गयी 'सौन्दर्य' की व्याख्याओं से भिन्न उन्होंने उसे एक नए अर्थ में ग्रहण करके अपनी मौलिकता का ही तो परिचय दिया है—"जिस सौन्दर्य की भावना में मग्न होकर मनुष्य अपनी पृथक् सत्ता की प्रतीति का विसर्जन करता है वह अवश्य ही एक दिव्य विभूति है।" (रस मीमांसा, पृष्ठ ७५) उन्होंने सौन्दर्य को रंग-रूप की परिधि से आगे बढ़ाकर कर्म और मनोवृत्ति में प्रतिष्ठित किया! शुक्लजी का मौलिक और साहसी आलोचक व्यक्तित्व उनके निबन्ध-सम्बन्धी विवेचन में भी प्रतिबिम्बित होता है। सदियों से कविता की प्रमुखता के अधीन रहता आया साहित्य उनके इस क्रान्तिकारी वक्तव्य से उद्वेलित न हुआ हो, यह असम्भव है—"यदि गद्य कवियों या लेखकों की कसौटी है तो निबन्ध गद्य की कसौटी है। 'भाषा' की पूर्ण शक्ति का विकास निबन्धों में ही सबसे अधिक सम्भव होता है।" (हिन्दी साहित्य का इतिहास, पृष्ठ ६०५)

शुक्लजी के आलोचक व्यक्तित्व की विशेषताओं की चर्चा करते हुए डा० देवराज ने लिखा है—"शुक्ल जी की सबसे बड़ी विशेषता है रसग्राहिता। इतनी ठोस रसज्ञता वाले पाठक और आलोचक बहुत कम पैदा होते हैं। जो कोई भी शुक्लजी के गहरे सम्पर्क में आता है वह उनकी इस शक्ति से चकित और अभिभूत हुए बिना नहीं रह सकता। स्वदेश में अथवा विदेश में रसग्राहिता के ऐसे अपरिमित क्षमता-सम्पन्न समीक्षक कम मिलेंगे। कौन-सा काव्य वस्तुतः सुन्दर, वस्तुतः महान् है इसे पहचानने में शुक्लजी की मर्मभेदिनी दृष्टि कभी धोखा नहीं खाती, भले ही वे सदैव उस दृष्टि का सम्यक् विवेचनात्मक मण्डन प्रस्तुत न कर सकें।" (साहित्य चिन्ता, पृष्ठ १६७)

शुक्लजी की यही विशेषता निरन्तर उनकी व्यावहारिक समीक्षाओं में प्रतिभासित होती है। निस्सन्देह, वे व्याख्यात्मक समीक्षा के प्रौढ़ आलोचक हैं, अतः कवि या उसकी कृति को अपने दुराग्रह का शिकार बनाने के बजाय गहन अध्ययन और विश्लेषण पर बल देते हैं। सूर, तुलसी और जायसी पर लिखे गए उनके प्रबन्धों में उनकी आलोचना का उत्कृष्ट स्वरूप दृष्टिगोचर होता है! कृति विशेष की किसी मार्मिक बात पर दृष्टि केन्द्रित कर वे सामान्य सिद्धान्त-निरूपण करने लगते हैं। तुलसी और जायसी की अपेक्षा उन्होंने सूर पर थोड़ा लिखा, क्योंकि सूर के काव्य-क्षेत्र की सीमा उन्होंने संकीर्ण मानी। किन्तु इसके साथ यह भी स्वीकार किया कि सूर ने अपने सीमित क्षेत्र में भी जितनी मौलिक उद्भावनाएं की हैं, उतनी अन्य किसी कवि ने नहीं की। वे मानवीय अन्तर्वृत्तियों के मर्मज्ञ हैं। और यह मर्मज्ञता अन्यत्र उपलब्ध नहीं है। शृंगार और वात्सल्य रस की वह गहराई उसमें डूब-कर ही नापी जा सकती है। किन्तु इसके बावजूद, तुलसी की समीक्षा करते हुए शुक्लजी ने उन्हें सूर से बड़ा कवि सिद्ध किया है। उनके अनुसार, तुलसी का काव्य रस-संचार के माध्यम से जिस उच्च उदात्त भूमि पर पहुंचाता है वह सूर की विशेषता नहीं है। दूसरे, तुलसी प्रबन्धकार थे और उन्होंने 'लोकधर्म', 'मर्यादा' और लोक-नीति जैसे विषयों को उठाया था। मर्यादा पुरुषोत्तम राम का चरित्र शक्ति, शील और सौन्दर्य का संगम था। शुक्लजी ने तुलसी के काव्यों के भक्ति-दर्शन, ज्ञान-भक्ति-दर्शन समन्वय का विश्लेषण करते हुए लोक-धर्म और मर्यादा आदि पक्षों पर प्रकाश डाला तथा तुलसी-काव्य की विशेषताओं को ही उच्च काव्य की कसौटी के रूप में प्रतिष्ठित किया।......जायसी के 'पद्मावत' की परीक्षा करते समय भी उनकी दृष्टि उसके प्रबन्धत्व पर टिकी रही। नागमती के विरह-वर्णन के संदर्भ में पद्मावत की रसवादी समीक्षा करते हुए उन्होंने जायसी की प्रेम-पद्धति की छानबीन की है—"जायसी एकान्तिक प्रेम की गूढ़ता और गम्भीरता के बीच-बीच में जीवन के और-और अंगों के

साथ भी उस प्रेम के संपर्क का स्वरूप कुछ दिखाते गये हैं, इससे उनकी प्रेम-गाथा पारिवारिक और सामाजिक जीवन से विच्छिन्न होने से बच गई है। उसमें भावात्मक और व्यावहारिक दोनों शैलियों का मेल है। पर है वह प्रेम-गाथा ही, पूर्ण जीवन-गाथा नहीं। ग्रंथ का पूर्वार्द्ध—आधे से अधिक भाग प्रेम-मार्ग के विवरण से ही भरा है। उत्तरार्द्ध में जीवन के और-और अंगों का सन्निवेश मिलता है, पर वे पूर्णतया परिस्फुट नहीं हैं। दाम्पत्य-प्रेम के अतिरिक्त मनुष्य की और वृत्तियां जिनका कुछ विस्तार के साथ समावेश है, वे यात्रा, युद्ध, सपत्नी-कलह, मातृ-स्नेह, स्वामिभक्ति, वीरता, कृतघ्नता, छल और सतीत्व हैं। पर इनके होते हुए भी पद्मावत को हम शृंगार-रस-प्रधान काव्य ही कह सकते हैं। 'रामचरित' के समान मनुष्य-जीवन की भिन्न-भिन्न बहुत सी परिस्थितियां और सम्बन्धों का इसमें समन्वय नहीं है।' (जायसी ग्रंथावली की भूमिका, पृष्ठ ३०)

इन महत्वपूर्ण कवियों के अतिरिक्त उन्होंने अपने समय के गद्य-साहित्य की पद्धतियों और प्रवृत्तियों को भी विवेचना का विषय बनाया। प्रेमचन्द के उपन्यासों में यथार्थवादी जीवन-दृष्टि, भारतीयता और सामाजिकता को ही लक्ष्य कर वे उन्हें हिन्दी का सर्वश्रेष्ठ उपन्यासकार घोषित कर गए थे। कहानी, निबन्ध, नाटक आदि के क्षेत्र में भी उन्होंने अपनी तत्वग्राहिणी सूक्ष्म दृष्टि का लाभ उठाते हुए सही कसौटियों का निर्धारण किया।

निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि हिन्दी आलोचना के जिस युग को 'शुक्ल युग' कहा जाता है, वही हिन्दी में वास्तविक आलोचना का प्रस्थान-बिन्दु है। शुक्लजी के द्वारा जिस प्रौढ़ आलोचना शैली का विकास हुआ, वह न तो पश्चिमी कलावाद से आक्रान्त थी न मध्ययुगीन अलंकार-रीतिवाद की शास्त्रीयता से ग्रस्त। शुक्लजी ने अपनी आलोचना-शैली को एक सर्वथा मौलिक स्वरूप प्रदान किया था। द्विवेदी-युग में काव्य की बदली हुई रुचि का आभास बहुत कुछ अस्पष्ट था, शुक्ल-युग में इस बात को लेकर कोई सन्देह नहीं रह गया कि साहित्य को समसामयिक जीवन के निकट लाकर उसके मानदण्डों का परिमार्जन अब अत्यंत आवश्यक हो गया है। जहां अब तक आलोचना का केन्द्र रीतिकालीन कवि तथा उनकी शृंगारिक कविताएं रहीं, वहां शुक्लजी ने भक्तिकालीन सगुण कवियों को प्रतिष्ठित करके अलंकार-रीति के स्थान पर पुनः रसवाद को स्थापित किया। यही नहीं भारतीय शास्त्रीय परम्परा से हटकर उसे लोक-सम्पृक्ति से सम्बद्ध किया तथा आधुनिक और प्रासंगिक बनाया। इस दृष्टि से उनकी आलोचना में हृदय और बुद्धि का अभूतपूर्व समन्वय देखा जा सकता है। यह समन्वय अनुभूति-योग की बहिर्मुखता तथा रस की व्यापक वस्तुनिष्ठता में भी दृष्टिगोचर होता है। उनकी साधारण वस्तुनिष्ठता सामाजिक संदर्भों से उद्भूत है, आत्मनिष्ठ विषयिपरकता से नहीं, क्योंकि उनकी मूल चिन्ता लोकमानस की चिन्ता थी। रस को लोक-भूमि पर उतार कर, रूप-सौन्दर्य के स्थान पर कर्म-सौन्दर्य की प्रतिष्ठा कर, करुणा को सर्वाधिक महत्वपूर्ण स्थायीभाव मानकर उन्होंने अपनी इसी मानववादी दृष्टि का परिचय दिया है। यही नहीं द्विवेदीयुगीन स्थूल नैतिक उपयोगितावाद को भावात्मक मानववाद में रूपायित करके आलोचना के प्रतिमान के रूप में स्थापित करने का श्रेय भी उन्हीं को जाता है। शुक्लजी की समीक्षा की विशेषताओं पर विचार करने के बाद यही कहा जा सकता है कि रसवादिता तथा लोकमंगल की भावना ही वे मूल तत्व हैं जिन्होंने न केवल उनकी आलोचनात्मक धारणाओं का निर्माण किया अपितु उनके विकास के लिए समुचित मार्ग भी निर्धारित किया!

इसी युग में शैक्षिक आवश्यकताओं के अनुरोध से हिन्दी में विश्वविद्यालयी आलोचना का जो सूत्रपात हुआ, उसका श्रेय **बाबू श्यामसुन्दरदास** (१८७५-१९४५ ई०) को जाता है। 'साहित्यालोचन' की भूमिका में, ग्रंथ की रचना का उद्देश्य स्पष्ट करते हुए उन्होंने स्वयं लिखा है कि "एम० ए० के पाठ्यक्रम में तीन विषय ऐसे रखे गए जिनके लिए उपयुक्त पुस्तकें नहीं थीं। वे विषय थे भाषा-विज्ञान,

हिन्दी भाषा और साहित्य का इतिहास व साहित्यिक आलोचना। इन तीनों विषयों के लिए अनेक पुस्तकों के नामों का निर्देश कर दिया गया जिनकी सहायता से इन विषयों का पठन-पाठन हो सके परन्तु आधार-स्वरूप कोई मुख्य ग्रंथ नहीं बनाया जा सका। सबसे पहले मैंने साहित्यिक आलोचना का विषय चुना और उसके लिए जिन पुस्तकों का निर्देश किया गया उन्हें देखना आरम्भ किया। मुझे शीघ्र ही अनुभव हुआ कि इस विषय का भलीभांति अध्ययन करने की आवश्यकता है कि विद्यार्थियों को पहले आलोचना के तत्वों का ज्ञान करा दिया जाए। इसके लिए मैंने सामग्री एकत्र करना आरम्भ किया और सम्पूर्ण ग्रंथ के परिच्छेदों का क्रम, विषय का विभाग आदि अपने मन में बना कर उसे लिखना आरम्भ किया।" बाबू श्यामसुन्दरदास के उपर्युक्त वक्तव्य से स्पष्ट है कि उन्होंने तत्कालीन आवश्यकता से प्रेरित होकर जल्दी-जल्दी में ही इस ग्रंथ की रचना की। अतः उसकी व्यापकता जहां प्रशंसनीय है, वहां विश्लेषण अधिक गहराई और मौलिकता की अपेक्षा रखता है। निस्सन्देह उन्होंने परवर्ती संस्करणों में इस अभाव की क्षति-पूर्ति का प्रयत्न किया है। जिस क्रम-विभाग तथा अध्यायों की ओर उन्होंने भूमिका में संकेत किया है, वे हडसन से काफ़ी हद तक प्रभावित हैं। पाश्चात्य कला-विवेचन के आधार पर ही उन्होंने 'साहित्य' को ललित कलाओं के बीच स्थान दिया तथा परम्परागत व आधुनिक पद्धतियों को समान रूप से मान्यता प्रदान की। एक ओर जहां रस, अलंकार जैसे शास्त्र-निबद्ध विषयों का विवेचन किया, वहां उपन्यास, कहानी, निबन्धादि जैसी आधुनिक विधाओं की भी उपेक्षा नहीं की। 'रूपक-रहस्य' की रचना उन्होंने नाटक के सांगोपांग विवेचन को उद्देश्य बना कर की। इसके अतिरिक्त परिशिष्ट में हिन्दी साहित्य शास्त्र के पारिभाषिक शब्दों की सूची देकर उन्होंने आलोचना के विकास में उल्लेखनीय योगदान दिया।

'हिन्दी भाषा और साहित्य' नामक इतिहास भी विद्यार्थियों की आवश्यकता को दृष्टि में रखकर लिखा गया। आचार्य शुक्ल का 'हिन्दी साहित्य का इतिहास' साहित्येतिहास-लेखन की दिशा में पहला महत्वपूर्ण कदम था। तुलनात्मक दृष्टि से देखने पर हम पायेंगे कि बाबू श्यामसुन्दर दास का इतिहास न तो शुक्लजी जैसी आलोचनात्मक विश्लेषण की परम्परा को विकसित करता है और न 'मिश्रबन्धु-विनोद' की तर्ज पर साहित्यकारों के विषय में पर्याप्त सूचनाएं देकर इतिवृत्तात्मक लेखन को कोई नया आयाम देता है। फिर भी इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि इसमें साहित्य को भाषा और ललित कलाओं के विकास के व्यापक संदर्भ में रखकर देखने का उनका प्रयास महत्वपूर्ण एवं विशिष्ट है। उनकी आलोचक-दृष्टि की व्यापकता का अंदाज़ इस बात से भी लगाया जा सकता है कि उन्होंने पाश्चात्य समीक्षा-पद्धति में चर्चित 'फ्रायड के स्वप्न सिद्धान्त', 'कला कल कला के लिए', 'यथार्थवाद' आदि सिद्धान्तों का संक्षिप्त परिचय देते हुए, हिन्दी आलोचना के लिए उनकी प्रासंगिकता पर भी विचार किया है।

व्यावहारिक आलोचना के क्षेत्र में उनकी 'कबीर-ग्रंथावली' एक महत्वपूर्ण कृति है। कबीर के प्रति अपनी श्रद्धा को बरकरार रखते हुए उन्होंने कबीर-काव्य एवं जीवन का सर्वांगीण विवेचन प्रस्तुत किया है। उन्होंने कबीर के सिद्धान्तों और उपदेशों को उनके व्यक्तित्व का ही अभिन्न अंग मानते हुए उनके मंगलकारी रूप की खोज की है। 'कबीर-ग्रंथावली' के सम्पादन के अतिरिक्त बाबू श्यामसुन्दर दास ने अपने शिष्य पीताम्बरदत्त बड़थ्वाल से निर्गुण काव्यधारा पर शोध कराया! उनकी आलोचना मौलिक उद्भावनाओं, सृजनात्मक स्फूर्ति तथा पठनीयता की दृष्टि से भले ही विशिष्ट न रही हो, पर हिन्दी साहित्य के अध्ययन-अध्यापन के क्षेत्र में उसकी उपयोगिता सन्देहास्पद नहीं है।

इस युग की आलोचना में जहां हमें शुक्लजी की विश्लेषणपरक आलोचना-पद्धति तथा बाबू

श्यामसुन्दरदास की विश्वविद्यालयी संतुलित पद्धति के दर्शन होते हैं, वहीं छायावादी कवियों द्वारा आलोचना को नयी दिशा देने के प्रयास भी देखे जा सकते हैं। इस आलोचना-पद्धति के विषय में खास बात यह है कि एक ओर वह प्राचीन शास्त्रवादी साहित्यिक मूल्यों का विरोध करती हैं और दूसरी ओर आचार्य द्विवेदी तथा आचार्य शुक्ल जैसे समालोचकों को भी चुनौती देती है। १९२६ में सुमित्रानन्दन पन्त का 'पल्लव' केवल सृजनात्मक साहित्य के क्षेत्र में ही नहीं वल्कि आलोचना के लिए भी नए मूल्यों का आह्वान वनकर आया। पन्तजी ने स्पष्ट शब्दों में प्राचीन शास्त्रवादी पद्धति के प्रति अपनी अरुचि ज़ाहिर की—"हिन्दी में सत्समालोचना का बड़ा अभाव है। रस गंगाधर, काव्यादर्श आदि की वीणा के तार पुराने हो गए, वे स्थायी संचारी, व्यभिचारी आदि भावों का जो कुछ संचार अथवा व्यभिचार करवाना चाहते थे, करवा चुके। जब तक समालोचना का समयानुकूल रूपान्तर न हो, वह विश्वभारती के आधुनिक विकसित तथा परिष्कृत स्वरों में न अनुवादित हो जाय, तव तक हिन्दी में सत्साहित्य की सृष्टि नहीं हो सकती।" अतः पन्त ने हिन्दी के विश्वविद्यालय में प्रतिष्ठित होने का स्वागत किया और इस बात की आशा प्रकट की कि "विश्वविद्यालय के उत्साही हिन्दी-प्रेमी छात्र, जब तक हमारे वयोवृद्ध समालोचक, वेचारे विहारी और देव में कौन बड़ा है, इसके निर्णय के साथ उनके भाग्यों का निवटारा करने तथा 'सहित' शब्द में ष्यण प्रत्यय जोड़कर सत्साहित्य की रचना करने में व्यस्त हैं, तब तक हिन्दी में अंग्रेजी ढंग की समालोचना का प्रचार कर उसके पथ में प्रकाश डालने का प्रयत्न करेंगे।" (पल्लव, प्रवेश, पृष्ठ ५०) यही आशावादिता निराला को उन्हीं दिनों छात्रों के निमंत्रण पर काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के प्रांगण में खींच कर ले गयी जहां उन्होंने 'रहस्यवाद' पर व्याख्यान दिया जिसका प्रमुख उद्देश्य शुक्ल जी की रहस्यवाद-विरोधी मान्यताओं का उत्तर देना था। इसी संदर्भ में आगे चलकर प्रसाद ने भी 'काव्य और कला तथा अन्य निवन्ध' में शुक्लजी के साथ अपने मतभेद का उद्‌घाटन किया। यहां यह वात भी ध्यान देने योग्य है कि छायावादी कवियों के आपसी मतभेद भी तीसरे दशक में, साहित्यिक मूल्यों के वहुस्तरीय संघर्ष के सूचक हैं। कहना न होगा कि इससे आलोचना के विकास में वाधा नहीं आयी वरन् उसे गति ही मिली। किन्तु छायावादी कवियों की आलोचनात्मक देन की चर्चा करते समय यह नहीं भूलना चाहिए कि वे लोग पेशेवर आलोचक नही थे। उनका प्रमुख कर्म कविता था और आलोचनाएं लगे हाथ उनके इसी रचना-कर्म की प्रक्रिया में होती चलती थीं।

**श्री सुमित्रानन्दन पन्त** (१९०० ई०) ने काव्य-भाषा और शिल्प के क्षेत्र में कुछ नयी मान्यताओं की स्थापना की। 'पल्लव' के प्रवेश में वे अनायास ही कविता को परिभाषित करते चलते हैं—'कविता हमारे परिपूर्ण क्षणों की वाणी है।' वहुत साफ न होते हुए भी यह परिभाषा कविता की व्यापकता और गम्भीरता की ओर संकेत करती है। काव्यभाषा के रूप में उन्होंने व्रजभाषा के स्थान पर खड़ी वोली को ही उचित तथा नये भाववोध के अनुरूप माना है—"हमें भाषा नहीं, राष्ट्रभाषा की आवश्यकता है, पुस्तकों की नहीं, मनुष्यों की भाषा, जिसमें हम हंसते, रोते, खेलते-कूदते, लड़ते, गले मिलते, सांस लेते और रहते हैं, जो हमारे देश की मानसिक दशा का मुख दिखलाने के लिए आदर्श हो सके।" (पृ० २४) काव्यभाषा के संदर्भ में उन्होंने विम्व-योजना अर्थात् भाषा की चित्रात्मकता पर भी वल दिया है। खड़ी वोली कविता के लिए मुक्त छंद की उपयुक्तता पर विचार करते हुए उन्होंने अपने शिल्प-वोध का परिचय दिया है। 'पल्लव' के वाद भी अपने अन्य काव्य-संग्रहों में उन्होंने विस्तृत भूमिकाएं लिखकर आधुनिक कविता के आस्वाद के लिए भावानुरूप पृष्ठभूमि का निर्माण किया है। 'आधुनिक कवि-२' तथा 'पर्यालोचन' में छायावाद तथा प्रगतिवाद की दो काव्यधाराओं का संतुलित मूल्यांकन करते हुए उन्होंने यह सिद्ध कर दिया कि कवि होते हुए भी उनमें गम्भीर विवेचन की अपूर्व क्षमता विद्यमान थी।

गद्य को 'जीवन-संग्राम की भाषा' मानने वाले कवि **सूर्यकान्त त्रिपाठी** 'निराला' (१८९६-१९६१ ई०) की आलोचनाओं का स्वर विवादात्मक है। किन्तु विवादात्मक होते हुए भी वे एकदम व्यावहारिक आलोचक की तस्वीर पेश करती हैं। 'पन्त और पल्लव' शीर्षक निबंधमाला (१९२७ ई०) में उन्होंने पन्त-काव्य का सूक्ष्म विश्लेषण करते हुए उनके दोषों को ही दिखाया है। इसके विपरीत 'मेरे गीत और कला' में उन्होंने अपने पक्ष का समर्थन ही किया है। 'जूही की कली' शीर्षक कविता की विस्तृत अर्थ-मीमांसा के माध्यम से उन्होंने हिन्दी में व्यावहारिक समीक्षा की स्वस्थ पहल की। इस कविता के संदर्भ में हिन्दी में पहली बार 'आवयविक सिद्धान्त' (ऑर्गेनिक थियरी ऑफ़ पोएट्री) की स्थापना का श्रेय निराला को ही जाता है।

'परिमल की भूमिका' (१९३० ई०) भी, 'पल्लव' के 'प्रवेश' की भांति हिन्दी-आलोचना की महत्वपूर्ण उपलब्धि है। इसमें उन्होंने मुक्त छंद का गहन विवेचन करते हुए हिन्दी कविता के क्षेत्र में एक नए छन्दःशास्त्र की नींव रखी है। छन्द-मुक्ति और स्वच्छन्तावादी जीवन-मूल्य को एक सूत्र में बांधते हुए वे लिखते हैं—"मनुष्यों की मुक्ति की तरह कविता की भी मुक्ति होती है। मनुष्यों की मुक्ति कर्मों के बन्धन से छुटकारा पाना है और कविता की मुक्ति छन्दों के शासन से अलग हो जाना।" अपने कथन की पुष्टि के लिए वे वेदों का आश्रय लेते भी नजर आते हैं और इस बात पर बल देते हैं कि छन्द-रचना व मानव-वृत्तियों का गहरा सम्बन्ध है जो आदिकाल से चला आ रहा है—"वैदिक साहित्य में इस प्रकार की स्वच्छन्द सृष्टि को देखकर हम तत्कालीन मनुष्य-स्वभाव की मुक्ति का अन्दाज लगा लेते हैं। परवर्ती-काल में ज्यों-ज्यों चित्र-प्रियता चढ़ती गई है, साहित्य में स्वच्छन्दता की जगह नियन्त्रण तथा अनुशासन प्रबल होता गया है, यह जाति त्यों-त्यों कमजोर होती गई है। सहस्रों प्रकार के साहित्यिक बन्धनों में यह जाति स्वयं भी बंध गई,...अब उसे अपनी मुक्ति के लिए उन तमाम बन्धनों को पार करना होगा।...इस समय के और पराधीन काल के काव्यानुशासनों को देखकर हम जाति की मानसिक स्थिति को भी देख ले सकते हैं। अनुशासन के समुदाय चारों तरफ से उसे जकड़े हुए हैं। साहित्य के साथ-साथ राज्य, समाज, धर्म, व्यवसाय सभी कुछ पराधीन हो गए हैं।..."

'काव्य और कला तथा अन्य निबन्ध' **जयशंकर प्रसाद** (१८८९-१९३७ ई०) की उन साहित्यिक मान्यताओं का संग्रह है जिनकी रचना मूलतः छायावाद पर लगाए गए आरोपों के परिहार के उद्देश्य से की गई थी। उनका प्रमुख आग्रह यह रहा कि छायावाद को भारतीय चिन्तन-परम्परा के विकास की स्वाभाविक परिणति के रूप में स्वीकार कर लिया जाय। शुक्लजी उसे बंगला के माध्यम से आने वाला पश्चिमी प्रभाव मानते थे। अतः अन्य छायावादी कवियों की तरह प्रसाद के इस आग्रह का मुख्य कारण भी शुक्लजी की मान्यता का खण्डन करना ही था। यही नहीं, शुक्लजी की लोकमांगलिक रस-मीमांसा को सामान्य अनुभव स्तर से उठाकर वे दार्शनिक धरातल पर ले गए और काव्य का सम्बन्ध हृदय से आगे बढ़कर आत्मा से जोड़ने लगे। शुक्लजी के विवेचन में 'हृदय की मुक्ति का विधान करने वाली वाणी' प्रसाद की चिन्तन-धारा में 'काव्य' न होकर, 'आत्मा की संकल्पात्मक अनुभूति' हो गयी। कहना न होगा कि प्रसाद की काव्य-सम्बन्धी परिभाषा आत्मा की असाधारण अवस्था पर बल देती है, इसीलिए वह भारतीय दर्शन के अद्वैतवादी चिन्तन के निकट पड़ती है। शुक्लजी ने जिस 'आनन्द' शब्द को रसानुभूति से दूर रखा, प्रसाद ने उसकी स्थिति स्वीकार करते हुए रसानुभूति के कोटि-क्रम निर्धारित करने का स्पष्ट विरोध किया। प्रसाद ने आधुनिक युग में पहली बार, किसी भी कृति के सारभूत प्रभाव के आधार पर रस-निर्णय की चर्चा की। किन्तु भारतीय नाटकों में रस की आनन्दवादी परम्परा के साथ-साथ उन्होंने पाश्चात्य महाकाव्यों के त्रासदीय दृष्टिकोण को भी स्वीकार किया। यही कारण है कि वे करुण रस और करुणाजन्य दया व सहानुभूति के सूक्ष्म अन्तर को पकड़

पाने में सफल हुए।

प्रसाद का छायावाद-सम्बन्धी विवेचन इस दृष्टि से महत्वपूर्ण है कि उन्होंने यथार्थवाद के संदर्भ में छायावाद की मौलिक व्याख्या प्रस्तुत की। यथार्थवाद की एक प्रमुख विशेषता 'लघुता की ओर साहित्यिक दृष्टिपात' के साथ छायावाद का आन्तरिक सम्बन्ध दर्शाते हुए उन्होंने अपनी आलोचनात्मक प्रतिभा के विकास की सूचना दी। व्यावहारिक आलोचना के क्षेत्र में प्रसाद का योगदान प्रायः शून्य ही रहा। किन्तु छायावाद की आलोचना की दिशा में उन्होंने जो सहयोग दिया, वह स्मरणीय है।

**महादेवी वर्मा** (१९०७ ई०) ने जिस समय कविता के क्षेत्र में कदम रखा, तब तक छायावाद पर लगाए जाने वाले अधिकांश आक्षेपों का परिहार हो चुका था। अतः उनके लिए इस दिशा में कुछ नया करने की गुंजाइश नहीं थी। उन्होंने अपने पूर्ववर्ती कवियों द्वारा कही गयी बातों को व्यवस्थित करके तर्कसंगत ढंग से प्रस्तुत करने का ही प्रयत्न किया। 'यामा', 'दीपशिखा' की भूमिकाएं तथा 'विवेचनात्मक गद्य' के स्फुट लेख इस दृष्टि से उल्लेखनीय हैं। बाद में इन्हीं का 'साहित्यकार की आस्था तथा अन्य निबन्ध' शीर्षक से परिवर्द्धित रूप प्रकाशित हुआ। छायावाद-सम्बन्धी प्रश्नों को निश्चित परिभाषाएं देने का उनका प्रयत्न सराहनीय है। इसके अतिरिक्त, 'गीत' विषयक निबन्ध में उन्होंने लोकगीतों के आधार पर गीतिकाव्य की विशेषताओं को रेखांकित किया। साथ ही तत्कालीन प्रगतिशील आन्दोलन के दबाव को महसूस करते हुए उन्होंने 'छायावाद' में छायावाद की सामाजिक और यथार्थपरक व्याख्या का प्रशंसनीय कार्य किया।

## शुक्लोत्तर समीक्षा

जिस युग में आचार्य रामचन्द्र शुक्ल का छायावाद-विरोधी स्वर उभर रहा था, उसी युग में छायावादी कवियों की आत्म-विश्लेषणात्मक आलोचना भी स्थान पा रही थी। साथ ही आलोचकों का एक ऐसा वर्ग भी सामने आ रहा था जिन्होंने छायावाद के प्रति सहृदयतापूर्ण दृष्टि अपनायी। उनकी सहानुभूतिपूर्ण व्याख्याओं में इसकी झलक साफ दिखाई पड़ती है। इनमें प्रमुख स्वर पं० शान्तिप्रिय द्विवेदी (१९०६-१९६७ ई०) का रहा जिनकी गणना प्रभाववादी आलोचकों में की जाती है। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल प्रभावाभिव्यंजक समीक्षा के पक्ष में नहीं थे और उसे 'समीक्षा या आलोचना' कहने से भी परहेज रखते थे। किन्तु ऐसा करते समय वे शान्तिप्रिय द्विवेदी को इस दायरे से बाहर का आलोचक मानते रहे। अपने इतिहास में उन्होंने स्पष्ट लिखा—'पं० शान्तिप्रिय द्विवेदी ने हमारे साहित्य-निर्माता' नाम की पुस्तक लिख कर हिन्दी के कई बर्तमान कवियों और लेखकों की प्रवृत्तियों और विशेषताओं का अपने ढंग पर अच्छा आभास दिया है।' (पृ० ६७७-७८) शुक्लजी के बाद भी इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि उनकी गद्य-शैली उनके प्रभाववादी होने को बराबर पुष्ट करती रही। कवि पन्त की कविताओं की-सी छाया लिए हुए उनकी गद्य-शैली में पंत की उपलब्धियों का वर्णन करते-करते तन्मयता और मुग्ध भाव ही अधिक प्रकट होने लगता है। किन्तु इससे उनकी वैचारिक क्षमता और गम्भीरता के विषय में संदेह नहीं किया जा सकता। जहां कहीं वे काव्य की भावुक भूमि से उतरकर सैद्धांतिक प्रतिपादन करते हैं, वहां उनमें एक जागरूक और उद्बुद्ध आलोचक के रूप में परिचय होता है। हालांकि ऐसे स्थलों पर भी उनकी काव्यात्मक अभिरुचि झलक जाती है। उदाहरण के लिए शुक्लजी और हजारीप्रसाद द्विवेदी की आलोचना करते समय उन्होंने जो विवेचन किया है, उसका एक स्थल द्रष्टव्य है—

"आचार्य शुक्लजी साहित्य का रसात्मक विवेचन जानते थे किन्तु उनकी समीक्षाओं में

सरसता का प्रायः अभाव है। कहीं-कहीं उनका आलंकारिक विश्लेषण ऐसा शुष्क और गरिष्ठ हो गया है कि काव्य का सहज आनन्द उपलब्ध नहीं होता जैसे, उनके द्वारा लिखित इतिहास में बिहारी का विवेचन। हृदय-स्पर्श के लिए समीक्षक के भीतर गीली मिट्टी (रसार्द्रता) होनी चाहिए।......विचारों में यत्र-तत्र शुक्लजी से मतभेद रखते हुए भी उनकी (हजारीप्रसाद द्विवेदी की) समीक्षाएं भी उन्हीं की तरह बौद्धिक स्तर पर हैं। (प्रतिष्ठान, पृ० १४८–४९)

उपर्युक्त उद्धरण से स्पष्ट है कि शान्तिप्रिय द्विवेदी अपनी प्रभाववादी आलोचना-पद्धति के प्रति सजग थे। इसी कारण उन्हें उसके पक्ष में सफ़ाई देने की जरूरत महसूस हुई। किन्तु हजारीप्रसाद द्विवेदी ने उनके इसी स्पष्टीकरण की आड़ लेकर यह सिद्ध किया कि जो आलोचना वस्तु-सत्य की अपेक्षा भावसत्य पर बल देती है, वह कृति के साथ बौद्धिक न्याय नहीं कर पाती—"गीली मिट्टी से बड़ी-बड़ी इमारतें कैसे बन सकती हैं?" आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी की यह उक्ति इस बात का भी प्रमाण है कि छायावाद के रसज्ञ आलोचक के रूप में शान्तिप्रिय द्विवेदी की जो देन हिन्दी साहित्य को रही, उसे प्रायः उपेक्षित ही कर दिया गया। जबकि यह तथ्य भुलाया नहीं जा सकता कि शांतिप्रिय द्विवेदी ही वे पहले आलोचक थे जिन्होंने अपने युग की राजनैतिक चेतना और छायावाद की काव्य-चेतना के बीच के सम्बन्ध और संगति को रेखांकित किया। यही नहीं, उन्होंने ही पहली बार 'छायावाद' को गांधीवाद के 'साहित्यिक संस्करण' के नाम से अभिहित किया। अन्यथा इससे पूर्व छायावाद को बंगला के माध्यम से आया पश्चिमी प्रभाव ही माना जाता था। गांधीवादी और छायावादी साहित्य को केवल 'शिल्पभेद' से विभाजित करते हुए उन्होंने दोनों प्रवृत्तियों को तत्कालीन युग-चेतना का प्रतिबिम्ब माना—"गांधीवाद के साहित्यकार प्रेमचंद, मैथिलीशरण गुप्त, सियारामशरण और जैनेन्द्र तथा छायावाद के कलाकार प्रसाद, पन्त, निराला और महादेवी ये सब एक ही परिवार की प्रजाएं हैं, इनमें शिल्प-भेद है, मनोभेद नहीं।" (सामयिकी, पृष्ठ २२५)

उत्तर छायावाद के समालोचक होने के कारण शान्तिप्रिय द्विवेदी की आलोचना का जन्म तथा पोषण छायावादी कविता द्वारा ही हुआ। वैसे उनकी आलोचना में छायावादी कविता की व्यक्तिवादी चेतना और वस्तुनिष्ठता दोनों का मिश्रण है। जहां उनकी आलोचना दृष्टि व्यक्तिवादी चेतना से प्रेरित होती है वहां प्रभाववादी समीक्षा के दर्शन होते हैं और जहां वस्तुनिष्ठता की ओर उन्मुख होती है वहां समीक्षा का रूप स्वयं ही व्याख्यापरक हो उठता है। उनकी विचार-भूमि की चर्चा करते समय हम यह भी देखते हैं कि अपने 'इतिहास के आलोक' शीर्षक निबन्ध में उन्होंने साहित्य की धारा को ऐतिहासिक-सांस्कृतिक परम्परा के क्रमिक विकास के संदर्भ में रखकर देखा है तथा छायावाद को नयी प्रवृत्ति न मानकर मध्यकालीन मनोवृत्तियों का युग-सापेक्ष विकास माना है। इस विकास-क्रम को जोड़ने वाले सूत्रों की व्याख्या करते हुए वे लिखते हैं—"भारतेन्दु-युग से लेकर छायावाद-युग तक एक ही मनोजगत् का उत्तरोत्तर विकास है, क्योंकि इनका सांस्कृतिक धरातल एक है।" (सामयिकी, पृष्ठ २२५) लेकिन उनकी मौलिक दृष्टि का परिचय तो तब मिलता है जब वे मध्यकालीन मूल आध्यात्मिक और शृंगारिक भावना को द्विवेदी-काल से गुजारते हुए छायावाद तक ले आते हैं, साथ ही विभिन्न युगों की सामाजिक रूप-रेखाओं और अभिव्यक्तियों को भी स्पष्ट करते चलते हैं। अतः ब्रजभाषा के स्थान पर खड़ी बोली के आविर्भाव के बावजूद वे मनोभावों में कोई परिवर्तन नहीं महसूस करते। ब्रजभाषा की शृंगारिकता उन्हें नाथूशर्मा की 'केरल की तारा' और गुप्तजी की नायिकाओं के रूपवर्णन में भी मुखर होती दिखाई पड़ती है। निष्कर्ष-रूप में वे कहते हैं—"ब्रजभाषा के समय में यदि सामन्तवादी सामाजिक वातावरण था, तो छायावाद-काल में पूंजीवादी सामाजिक वातावरण। दोनों में अन्तर केवल अतीत और वर्तमान साम्राज्यवाद का है। मूलतः दोनों की विषम सामाजिक

सम्पूर्ण काव्य में प्रतिबिम्बित होता है। 'काव्य के प्रति अप्रतिम निष्ठा' के कारण भी ये दोनों कवि वाजपेयीजी की दृष्टि में अन्य कवियों की अपेक्षा श्रेष्ठ हो जाते हैं।

लेकिन काव्य-सौष्ठव को जीवन-चेतना तथा नैतिकता से ऊपर रखने के कारण वे प्रेमचन्द तथा प्रगतिशील साहित्य के साथ समुचित न्याय न कर सके। साहित्य के मूल्यांकन में साहित्येतर मूल्यों की घुसपैठ उन्हें मान्य नहीं थी। किन्तु फिर भी उन्होंने छायावाद को राष्ट्रीय स्वाधीनता आंदोलन और सांस्कृतिक पुनर्जागरण की साहित्यिक अभिव्यक्ति माना : "नयी छायावादी काव्यधारा का भी एक आध्यात्मिक पक्ष है, परन्तु उसकी मुख्य प्रेरणा धार्मिक न होकर मानवीय और सांस्कृतिक है। उसे हम बीसवी शताब्दी की वैज्ञानिक और भौतिक प्रगति की प्रतिक्रिया भी कह सकते है।" (आधुनिक साहित्य, पृष्ठ ३१९) छायावाद को युगीन परिस्थितियों, सामाजिक, राजनैतिक एवं सांस्कृतिक परिवर्तनों के सन्दर्भ मे रखकर देखना एक महत्वपूर्ण कार्य था। किन्तु छायावाद को यह औचित्य प्रदान करने के साथ-साथ उन्होंने उसके अभारतीय तत्वों का भी उद्‌घाटन किया तथा उसे एक ऐसा 'कला आंदोलन' माना जो योरोप के स्वच्छन्दतावाद से प्रभावित है।

शास्त्रीय आलोचना के क्षेत्र में यद्यपि वाजपेयीजी का विशेष योगदान नहीं रहा तथापि शुक्लजी द्वारा की गयी रसवादी विवेचना के प्रतिक्रियास्वरूप उन्होंने भी कुछ कहना आवश्यक समझा। 'अलौकिकता' के प्रश्न को लेकर वे शुक्लजी के साथ सहमत थे और रस को अलौकिक सिद्ध करने वाले तर्कों को पाखण्डपूर्ण समझते थे। 'रस' के 'लोकधर्मी' पक्ष पर उन्होंने शुक्लजी के विवेचन से जरा अलग हटकर नयी व्याख्या प्रस्तुत की तथा इस बात का विरोध किया कि 'रस' शास्त्रीय परम्परा के अनुसार हमेशा मूल्यांकन का आधार रहे। "जब हम कहते है कि 'रस' काव्य की आत्मा है तब हमारा आशय यह होता है कि प्रत्येक काव्य में, यदि वह वस्तुतः काव्य है, मानव-समाज के लिए आह्लादकारिणी भावात्मक, नैतिक और बौद्धिक अनुभूतियों का संकलन होगा ही। 'रस' शब्द से आचार्यों का आशय काव्य की इस मानवतावादी सत्ता से ही है।" (राष्ट्रीय साहित्य तथा अन्य निबन्ध, पृष्ठ ३३)

व्यावहारिक आलोचना के क्षेत्र में उन्होंने निश्चय ही उल्लेखनीय काम किया है। यूं तो उनकी आलोचना की व्यापक परिधि में उपन्यास, कहानी, नाटक आदि विधाओं को भी स्थान मिला, पर कविता इन में सबसे प्रमुख है तथा उसकी समीक्षा द्वारा ही उनकी आलोचनात्मक प्रतिभा का सही अन्दाजा लगाया जा सकता है। उन्होंने न केवल मध्ययुगीन कवियों की कृतियों पर आलोचना लिखी अपितु गुप्त, प्रसाद और निराला जैसे आधुनिक कवियों के काव्य का तुलनात्मक विवेचन भी किया। किन्तु एक विरोध उनकी आलोचना में स्पष्टतः दिखाई देता है। समाजवादी विचारों के समर्थक होने और उन्हें 'साहित्यसृजन का अनिवार्य क्षेत्र' मानने के बावजूद उन्होंने कभी भी यशपाल, राहुल, नागार्जुन तथा केदारनाथ अग्रवाल जैसे प्रगतिवादी लेखकों पर कलम चलाने की आवश्यकता अनुभव नहीं की।

वैसे, साहित्य में आलोचना की भूमिका निश्चित करते समय उनके मन में कोई दुविधा नहीं थी। उनकी दृष्टि में समीक्षा न तो रचना विशेष की अनुचरी मात्र है, और न साहित्य का कठोरता से नियंत्रण करने वाली अधिनेत्री ही।...वह रचनात्मक साहित्य की प्रिय सखी, शुभैषिणी, सेविका और सहृदय स्वामिनी कही जा सकती है।" (नया साहित्य : नए प्रश्न, पृष्ठ २७) यही सहृदयता वाजपेयीजी के आलोचक-व्यक्तित्व में भी दिखाई पड़ती है। इसीलिए अपने समीक्षा-सम्बन्धी सिद्धान्तों में वे 'रचना में कवि की अन्तर्वृत्तियों के अध्ययन' को सबसे अधिक प्रमुखता देते है। किसी भी 'काव्य के जीवन-सम्बन्धी सामंजस्य और संदेश' का अध्ययन उनकी दृष्टि में समीक्षक का अन्तिम कार्य होना चाहिए। अतः इसमें संदेह नहीं रह जाता कि उनकी चेतना काव्य-रुचि और आलोचना-दृष्टि के निर्माण का सारा

श्रेय उदयकालीन छायावादी काव्य को ही जाता है। यह बात अलग है कि जैनेन्द्र, अज्ञेय और भगवती प्रसाद वाजपेयी के उपन्यासों पर विचार करते समय उनकी सामाजिक प्रश्नोन्मुखी प्रगतिवादी चेतना भी मुखरित हुई है। यही नहीं, 'नया साहित्य : नये प्रश्न' पुस्तक में जैनेन्द्र को प्रेमचंद की सापेक्षता में देखते हुए उन्होंने जैनेन्द्र जी की शक्तियों के साथ-साथ सीमाओं को भी रेखांकित किया है। गद्य-लेखक के रूप में 'आधुनिक काव्य की अन्तरंग', 'छायावाद में अनुभूति और कल्पना', 'प्रसाद का व्यक्तित्व और कृतित्व', 'प्रसाद की मालविका', 'लक्ष्मीनारायण मिश्र', 'नये उपन्यास', 'व्यक्तिवादी उपन्यास', 'नवीन कथा-साहित्य : विचार पक्ष', 'हिन्दी समीक्षा का विकास', 'द्विवेदी युग की समीक्षा को देन' तथा 'नव्यतम समीक्षा-शैलियां' आदि निबन्ध उनकी बहुरंगी प्रतिभा के प्रमाण हैं। इन्हीं को दृष्टि में रखकर सम्भवतः डा० देवराज ने उन्हें अपने युग का लेखक माना है, क्योंकि उन्होंने न केवल नयी प्रतिभाओं का समर्थन किया, आधुनिक हिन्दी के पाठकों का रुचि-परिष्कार किया बल्कि आलोचना-क्षेत्र में नयी दृष्टियों के प्रसार का मार्ग भी प्रशस्त किया (डा० देवराज : आधुनिक समीक्षा, पृष्ठ ११५) वाजपेयीजी को शुक्लजी की कोटि का विचारक न मानते हुए भी उन्होंने रस-संवेदना की दृष्टि से उन्हें शुक्लजी से अधिक परिपक्व स्वीकार किया।

**आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी** (१९०७ ई०) के विषय में प्रायः यह कहा जाता रहा है कि सर्जनात्मक साहित्य में उनकी प्रतिभा जितनी निखरी है, आलोचना के क्षेत्र में उतनी नहीं। तात्पर्य यह है कि सर्जक के रूप में साहित्य को उन्होंने जितना दिया उसी अनुपात में वे आलोचक के रूप में न दे सके। किन्तु दोनों के बीच भेद के समर्थक यह भूल जाते हैं कि सर्जनात्मक साहित्यकार ही आलोचक के पद पर बैठकर रचना के प्रति अधिक सहानुभूतिशील और अन्तरंग दृष्टिकोण अपना सकता है। द्विवेदीजी ने स्वयं समीक्षा के लिए रचनाकार की अनुभूति-प्रवणता और बौद्धिक विश्लेषणपरकता दोनों को आवश्यक माना है—"जब तक सहृदय का व्यक्तित्व कवि के साथ एकाकार नहीं हो जाता तब तक रस का अनुभव नहीं हो सकता। समीक्षक जब तक अपना अहंकार लेकर बैठा रहेगा तब तक रस नहीं पा सकेगा। स्वयं शुक्लजी ने कहा है कि "काव्य का जो चरम लक्ष्य सर्वभूत को आत्मभूत कराके अनुभव कराना है उसके साधन में ही अहंकार का त्याग है।" (साहित्य का साथी) अतः द्विवेदीजी की आलोचना में सर्जनात्मकता का सौन्दर्य स्पष्ट दिखाई देता है। द्विवेदीजी की मूलतः रचनात्मक दृष्टि किसी भी रचना के मूल सौन्दर्य और उसके विधायक तत्वों तक पहुंचने का प्रयत्न करती है। कहना न होगा कि वे साहित्य के सौन्दर्य के आस्वाद और मूल्यांकन में साहित्यिक मानदण्डों के उपयोग पर बल देते थे। किन्तु साथ ही साहित्य का सम्बन्ध यथार्थ जगत् से मानते थे—"काव्य भी स्थूल जगत् से विच्छिन्न होकर नहीं रह सकता, क्योंकि शब्द और अर्थ ही उसके शरीर हैं और अर्थ शब्दों द्वारा सूचित बाह्य सत्ता को प्रकट करते हैं। एक व्यक्ति के चित्त में स्थित अर्थ को दूसरे के चित्त में प्रवेश कराके ही शब्द सार्थक होता है।" (विचार प्रवाह, पृष्ठ १५०) इससे स्पष्ट है कि साहित्य के संदर्भ में सामाजिकता की चर्चा करते हुए द्विवेदीजी किसी राजनीतिक या साम्प्रदायिक विचार से प्रेरित होकर उसे साहित्य पर आरोपित नहीं करते अपितु साहित्य का मूल उत्स और विषय मानते हैं। अतः साहित्येतर बाह्य सत्ता, साहित्य या कला के भीतर ठीक उसी रूप में गृहीत नहीं होती। उनके मत में वह एक संश्लिष्ट व्यापार है। शुक्लोत्तर-युग के अन्य आलोचकों से वे इस अर्थ में भिन्न थे कि उन्होंने साहित्य की प्रवृत्तियों और व्यक्तियों को देश-काल-व्यापी सांस्कृतिक संदर्भ में रखकर देखने समझने का आग्रह किया। शुक्लजी से तो उनका साहित्य के प्रति सम्पूर्ण दृष्टिकोण को लेकर मतभेद था। 'हिन्दी साहित्य की भूमिका' (१९४० ई०) नामक ग्रंथ में उन्होंने हिन्दी साहित्य को संस्कृत, पाली, प्राकृत, अपभ्रंश साहित्य एवं ब्राह्मण, बौद्ध, जैन, नाथ, सिद्ध सन्त आदि सभी धर्मों के समन्वय से उपजी भारतीय चिन्ता के स्वाभाविक विकास

की दृष्टि से देखा है। दूसरी ओर भारतीय विचारधारा को समझने के लिए हिन्दी साहित्य का कितना महत्व है, इस विषय पर प्रकाश डाला है—"कम-से कम भारतवर्ष के आधे हिस्से की सहस्र-वर्षव्यापी आशा-आकांक्षाओं का मूर्तिमान प्रतीक यह हिन्दी साहित्य अपने-आपमें एक ऐसी शक्ति-शाली वस्तु है कि इसकी उपेक्षा भारतीय विचारधारा को समझने में घातक सिद्ध होगी।" उन्होंने पूर्ववर्ती आलोचकों द्वारा उपयोग में लायी जाने वाली हिन्दी साहित्य की अध्ययन-दृष्टियों का विरोध किया तथा उन्हें अनुपयुक्त ठहराया। ऐसा करते समय उन्होंने आचार्य शुक्ल तथा उनके इतिहास में मध्ययुगीन साहित्य-सम्बन्धी दृष्टिकोण पर विशेष रूप से आक्षेप किया—"दुर्भाग्यवश, हिन्दी साहित्य के अध्ययन और लोक-चक्षु-गोचर करने का भार जिन विद्वानों ने अपने ऊपर लिया है, वे भी हिन्दी साहित्य का सम्बन्ध हिन्दू जाति के साथ ही अधिक बतलाते हैं और इस प्रकार अनजान आदमी को दो ढंग से सोचने का मौका देते हैं—एक यह कि हिन्दी साहित्य एक हतदर्प पराजित जाति की सम्पत्ति है, इसलिए उसका महत्व जाति के राजनीतिक उत्थान-पतन के साथ अंगांगि-भाव से सम्बद्ध है, और दूसरा यह कि ऐसा न भी हो तो भी वह एक निरंतर पतनशील जाति की चिंताओं का मूर्त प्रतीक है, जो अपने-आपमें कोई विशेष महत्व नहीं रखता। मैं इन दोनों बातों का प्रतिवाद करता हूं…। ऐसा करके मैं इस्लाम के महत्व को नहीं भूल रहा हूं, लेकिन जोर देकर कहना चाहता हूं कि अगर इस्लाम नहीं आया होता तो भी इस साहित्य का रूप बारह आना वैसा ही होता जैसा आज है।"

जहां शुक्लजी ने साहित्यिक परिवर्तनों के मूल में राजनीतिक उथल-पुथल को कारण माना था वहां उन्होंने भक्ति-साहित्य को राजनीतिक घटनाओं का प्रतिफलन न मानकर सांस्कृतिक घटनाओं के शताब्दियों से चले आ रहे प्रभाव का परिणाम माना है। न केवल यही, बल्कि उन्होंने भक्तिकाल को सगुण-निर्गुण दो खण्डों में विभाजित करने से इन्कार कर दिया और उसे एक ही विराट् भक्ति-चेतना के रूप में प्रतिष्ठित किया। द्विवेदीजी के व्यापक दृष्टिकोण का प्रमाण वहां मिलता है जहां वे साहित्य के संदर्भ में चित्र, संगीत, नृत्य-विज्ञान, इतिहास, कला और ज्ञान आदि की चर्चा करते हैं और उन्हें साहित्य के अध्ययन के लिए प्रासंगिक मानते हैं। 'विचार-प्रवाह' में वे लिखते हैं—"वस्तुतः अर्थहीन छंद-प्रवाह ही संगीत है। संगीत में बाह्य जगत् की उस सत्ता से जो शब्द द्वारा प्रकाशित होती है, कम-से-कम योग होता है, ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार गणित में उस अन्तर सत्ता से जो आवेग कंपित स्वर से प्रकाशित होती है, कम से कम योग होता है। चेतना के एक प्रान्त पर संगीत है दूसरे पर गणित। संगीत में जिसे स्वर कहते हैं वह एक प्रकार का वेग ही है। बाह्य अर्थों से युक्त होने पर वह आवेग के रूप में प्रकट होता है। परन्तु जिस प्रकार शब्द-प्रकाश्य अर्थ के द्वारा बाह्य विषय सत्ता से बंधा रहता है, उस प्रकार संगीत नहीं बंधा रह सकता। वह अपने आप ही स्पंदित होता है। ताल उसमें उसी प्रकार की अनुभूति-क्षमता भरता रहता है जिस प्रकार छन्द आवेग में।…काव्य द्वारा और संगीत द्वारा स्पंदित मानव-चित्त के आवेगों में थोड़ा अन्तर होता है। काव्य में आवेग द्वारा जो स्पन्दन उत्पन्न होता है वह बाह्य सत्ता से पूर्णतया सम्बद्ध होता है। हम बाह्य घटनाओं की अनुभूति से चालित होते रहते हैं। काव्य पाठक में सुख-दुःख का आवेग उत्पन्न करता है। मनुष्य दूसरों के सुख-दुःख से प्रभावित होता है, उसके साथ उसकी संवेदना होती है और अन्त तक उस सुख-दुःख को अनुभव करने लगता है। इस प्रकार काव्य मनुष्य-मनुष्य के भीतर वर्तमान एकत्व का प्रतिष्ठापक हो जाता है।"

द्विवेदीजी जब यह कहते हैं कि सांस्कृतिक नैरंतर्य एवं अखंडता काव्य में एक भिन्न स्तर पर गृहीत होती है तो वे उसके अध्ययन की पद्धति भी सामने रखते हैं। उनके अनुसार यह काव्य रूढ़ियों और कवि-प्रसिद्धियों द्वारा सम्भव है जो किसी भी देश अथवा जाति की सांस्कृतिक चेतना का प्रतिफलन होती हैं। 'पृथ्वीराज रासो' की प्रामाणिकता के प्रश्न पर विचार करते हुए उन्होंने इस ग्रन्थ की रचना-

प्रक्रिया में कथानक-रूढ़ियों के अध्ययन के माध्यम से इसे व्यावहारिक रूप में रख कर दिखाया है। इस तरह रूप में साहित्यिक रुचि में परिवर्तन करने का श्रेय उन्हीं को जाता है। जनता की रुचि को ध्यान में रखते हुए ही वे साहित्य के निर्माण में ऐतिहासिक-सामाजिक संदर्भों को महत्व देते हैं। यह उनके मानवतावादी दृष्टिकोण का प्रभाव था, कि मनुष्य को वे साहित्य का लक्ष्य मानते थे। कहना न होगा कि शुक्लजी के लोकमंगलवाद का छायाभास उनके इस विचार में मिलता है। इसी कारण, शुक्लोत्तर आलो-चकों की पंक्ति में वे ही प्रगतिशील आन्दोलन की ओर सर्वाधिक झुके दिखाई देते हैं। इसका प्रमाण है उनके द्वारा की गई प्रेमचंद-साहित्य की परख एवं प्रतिष्ठा जो इस युग के किसी अन्य आलोचक ने नहीं की थी। किन्तु अपनी संतुलित दृष्टि के कारण उन्होंने कबीर, तुलसी, सूर, जायसी, प्रसाद, पंत, निराला महादेवी और अज्ञेय की भी उपेक्षा नहीं की। वे जीवन में सामंजस्य और समन्वय के लिए प्रयत्नशील थे। साहित्य के संदर्भ में सौन्दर्य की चर्चा करते हुए वे उसे सामंजस्य का पर्याय मानते हैं और उसका सम्बन्ध व्यापक सामाजिक यथार्थ की चेतना से जोड़ते हैं—"साहित्य के उपासक अपने पैर के नीचे की मिट्टी की उपेक्षा नहीं कर सकते। हम सारे बाह्य जगत् को असुन्दर छोड़कर सौन्दर्य की सृष्टि नहीं कर सकते। सुन्दरता सामंजस्य का नाम है। जिस दुनिया में छोटाई-बड़ाई में, धनी और निर्धन में, ज्ञानी और अज्ञानी में, आकाश और पाताल का अन्तर हो, वह दुनिया सामंजस्य की नहीं कही जा सकती और इसलिए वह सुन्दर भी नहीं है। इस बाह्य असुन्दरता के ढूह पर खड़े होकर आंतरिक सौन्दर्य की उपासना नहीं हो सकती। हमें उस बाह्य असौन्दर्य को ढेलना पड़ेगा। निरन्न, निर्वसन जनता के बीच खड़े होकर आप परियों की कल्पना नहीं कर सकते। साहित्य सौन्दर्य का उपासक है। इसलिए साहित्य को असामंजस्य को दूर करने का प्रयत्न पहले करना होगा। सौन्दर्य और असौन्दर्य का कोई समझौता नहीं हो सकता। सत्य अपना पूरा मूल्य चाहता है। उसे पाने का सीधा और एकमात्र रास्ता उसकी कीमत चुका देनी ही है। इसके अतिरिक्त कोई दूसरा रास्ता नहीं है। हमारे देश का बाह्य रूप न तो आंखों को प्रीति देने लायक है और न कानों को, न मन को न बुद्धि को। यह सच्चाई है।" (अशोक के फूल, पृष्ठ १६८-६६) द्विवेदी जी की विशेषताओं पर प्रकाश डालते हुए डा० देवराज ने 'प्रतिक्रियाएं' में लिखा था —"द्विवेदीजी मुख्यतः एक पंडित हैं, एक महापंडित या स्कॉलर, जिनका प्रमुख क्षेत्र सांस्कृतिक इतिहास है। साथ ही एक व्यक्तित्व में मानववादी जीवन-दृष्टि का आवेगात्मक आकलन भी है।" (पृष्ठ ५६) किन्तु इससे यह नहीं समझ लेना चाहिए कि समसामयिक व आधुनिक प्रश्नों के प्रति उन्होंने कोई उत्साह नहीं दिखाया। 'आधुनिकता' के लक्षण की चर्चा करते हुए उन्होंने उसे भावुकता-विहीन माना है —"अत्यन्त आधुनिक कवि इस भावुकता को पसंद नहीं करता। वह वस्तु को आत्मनिरपेक्ष भाव से देखने को ही सच्चा देखना मानता है। यह बात उसके निकट सत्य नहीं है कि वस्तु को उसने वैसा देखा, बल्कि यह कि वस्तु उसके बिना भी वैसी है। इस वैज्ञानिक चित्तवृत्ति का प्रधान आनन्द कौतूहल में है, उत्सुकता में है, आत्मीयता में नहीं।" (साहित्य-सहचर, पृष्ठ २८)

द्विवेदीजी ने समसामयिकता, आधुनिकता और परम्परागतता को कुछ इस प्रकार समन्वित कर दिया है कि उनमें बहुत स्पष्ट भेद करना कठिन है। उनकी कबीर की समीक्षा इसका अच्छा उदा-हरण है जहां एक ओर वे अपने इतिहास-बोध का परिचय देते हुए धर्म, समाज, जाति, व्यवस्था और संस्कार तथा पूर्ववर्ती परम्परा के परिप्रेक्ष्य में कबीर को प्रतिष्ठित करते हुए उनके स्वभाव की फक्कड़ता और मस्ती को रेखांकित करते हैं। द्विवेदीजी के मत में वे वाणी के डिक्टेटर हैं। कबीर के इन गुणों के प्रति उनकी जागरूकता उन्हें सहज ही दिनकर, बच्चन, नवीन तथा भगवतीचरण वर्मा जैसे उत्तर-छाया-वादी कवियों से जोड़ती है। कबीर के जिस फक्कड़पन और मस्ती से वे प्रभावित हुए, वह असल में उनके युग में ही उपस्थित थी। युग का भावबोध कवि के साथ-साथ आलोचक को भी प्रभावित करता है तथा

की दृष्टि से देखा है। दूसरी ओर भारतीय विचारधारा को समझने के लिए हिन्दी साहित्य का कितना महत्व है, इस विषय पर प्रकाश डाला है—"कम-से कम भारतवर्ष के आधे हिस्से की सहस्र-वर्षव्यापी आशा-आकांक्षाओं का मूर्तिमान प्रतीक यह हिन्दी साहित्य अपने-आपमें एक ऐसी शक्तिशाली वस्तु है कि इसकी उपेक्षा भारतीय विचारधारा को समझने में घातक सिद्ध होगी।" उन्होंने पूर्ववर्ती आलोचकों द्वारा उपयोग में लायी जाने वाली हिन्दी साहित्य की अध्ययन-दृष्टियों का विरोध किया तथा उन्हें अनुपयुक्त ठहराया। ऐसा करते समय उन्होंने आचार्य शुक्ल तथा उनके इतिहास में मध्ययुगीन साहित्य-सम्बन्धी दृष्टिकोण पर विशेष रूप से आक्षेप किया—"दुर्भाग्यवश, हिन्दी साहित्य के अध्ययन और लोक-चक्षु-गोचर करने का भार जिन विद्वानों ने अपने ऊपर लिया है, वे भी हिन्दी साहित्य का सम्बन्ध हिन्दू जाति के साथ ही अधिक बतलाते हैं और इस प्रकार अनजान आदमी को दो ढंग से सोचने का मौका देते है—एक यह कि हिन्दी साहित्य एक हतदर्प पराजित जाति की सम्पत्ति है, इसलिए उसका महत्व जाति के राजनीतिक उत्थान-पतन के साथ अंगांगि-भाव से सम्बद्ध है, और दूसरा यह कि ऐसा न भी हो तो भी वह एक निरंतर पतनशील जाति की चिंताओं का मूर्त प्रतीक है, जो अपने-आपमें कोई विशेष महत्व नही रखता। मै इन दोनों बातों का प्रतिवाद करता हूं···। ऐसा करके मैं इस्लाम के महत्व को नहीं भूल रहा हूं, लेकिन जोर देकर कहना चाहता हूं कि अगर इस्लाम नहीं आया होता तो भी इस साहित्य का रूप बारह आना वैसा ही होता जैसा आज है।"

जहां शुक्लजी ने साहित्यिक परिवर्तनों के मूल में राजनीतिक उथल-पुथल को कारण माना था वहां उन्होंने भक्ति-साहित्य को राजनीतिक घटनाओं का प्रतिफलन न मानकर सांस्कृतिक घटनाओं के शताब्दियों से चले आ रहे प्रभाव का परिणाम माना है। न केवल यही, बल्कि उन्होंने भक्तिकाल को सगुण-निर्गुण दो खण्डों में विभाजित करने से इन्कार कर दिया और उसे एक ही विराट् भक्ति-चेतना के रूप में प्रतिष्ठित किया। द्विवेदीजी के व्यापक दृष्टिकोण का प्रमाण वहां मिलता है जहां वे साहित्य के संदर्भ में चित्र, संगीत, नृत्य-विज्ञान, इतिहास, कला और ज्ञान आदि की चर्चा करते है और उन्हें साहित्य के अध्ययन के लिए प्रासंगिक मानते है। 'विचार-प्रवाह' में वे लिखते हैं—"वस्तुतः अर्थहीन छंद-प्रवाह ही संगीत है। संगीत में बाह्य जगत् की उस सत्ता से जो शब्द द्वारा प्रकाशित होती है, कम-से-कम योग होता है, ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार गणित में उस अन्तर सत्ता से जो आवेग कंपित स्वर से प्रकाशित होती है, कम से कम योग होता है। चेतना के एक प्रान्त पर संगीत है दूसरे पर गणित। संगीत में जिसे स्वर कहते है वह एक प्रकार का वेग ही है। बाह्य अर्थो से युक्त होने पर वह आवेग के रूप में प्रकट होता है। परन्तु जिस प्रकार शब्द-प्रकाश्य अर्थ के द्वारा बाह्य विषय सत्ता से बंधा रहता है, उस प्रकार संगीत नहीं बंधा रह सकता। वह अपने आप ही स्पंदित होता है। ताल उसमें उसी प्रकार की अनुभूति-क्षमता भरता रहता है जिस प्रकार छन्द आवेग में।···काव्य द्वारा और संगीत द्वारा स्पंदित मानव-चित्त के आवेगों में थोड़ा अन्तर होता है। काव्य में आवेग द्वारा जो स्पन्दन उत्पन्न होता है वह बाह्य सत्ता से पूर्णतया सम्बद्ध होता है। हम बाह्य घटनाओं की अनुभूति से चालित होते रहते है। काव्य पाठक में सुख-दुःख का आवेग उत्पन्न करता है। मनुष्य दूसरों के सुख-दुःख से प्रभावित होता है, उसके साथ उसकी संवेदना होती है और अन्त तक उस सुख-दुःख को अनुभव करने लगता है। इस प्रकार काव्य मनुष्य-मनुष्य के भीतर वर्तमान एकत्व का प्रतिष्ठापक हो जाता है।"

द्विवेदीजी जब यह कहते हैं कि सांस्कृतिक नैरंतर्य एवं अखंडता काव्य में एक भिन्न स्तर पर गृहीत होती है तो वे उसके अध्ययन की पद्धति भी सामने रखते हैं। उनके अनुसार यह काव्य रूढ़ियों और कवि-प्रसिद्धियों द्वारा सम्भव है जो किसी भी देश अथवा जाति की सांस्कृतिक चेतना का प्रतिफलन होती है। 'पृथ्वीराज रासो' की प्रामाणिकता के प्रश्न पर विचार करते हुए उन्होंने इस ग्रन्थ की रचना-

प्रक्रिया में कथानक-रूढ़ियों के अध्ययन के माध्यम से इसे व्यावहारिक रूप में सच कर दिखाया है। व्यापक रूप से साहित्यिक रुचि में परिवर्तन करने का श्रेय उन्हीं को जाता है। जनता की रुचि को ध्यान में रखते हुए ही वे साहित्य के निर्माण में ऐतिहासिक-सामाजिक संदर्भों को महत्व देते हैं। यह उनके मानवतावादी दृष्टिकोण का प्रभाव था, कि मनुष्य को वे साहित्य का लक्ष्य मानते थे। कहना न होगा कि शुक्लजी के लोकमंगलवाद का छायाभास उनके इस विचार में मिलता है। इसी कारण शुक्लोत्तर आलोचकों की पंक्ति में वे ही प्रगतिशील आन्दोलन की ओर सर्वाधिक झुके दिखाई देते हैं। इसका प्रमाण है उनके द्वारा की गई प्रेमचंद-साहित्य की परख एवं प्रतिष्ठा जो इस युग के किसी अन्य आलोचक ने नहीं की थी। किन्तु अपनी संतुलित दृष्टि के कारण उन्होंने कबीर, तुलसी, सूर, जायसी, प्रसाद, पंत, निराला महादेवी और अज्ञेय की भी उपेक्षा नहीं की। वे जीवन में सामंजस्य और समन्वय के लिए प्रयत्नशील थे। साहित्य के संदर्भ में सौन्दर्य की चर्चा करते हुए वे इसे सामंजस्य का पर्याय मानते हैं और इसका सम्बन्ध व्यापक सामाजिक यथार्थ की चेतना से जोड़ते हैं—"साहित्य के उपासक अपने पैर के नीचे की मिट्टी की उपेक्षा नहीं कर सकते। हम सारे बाह्य जगत् को असुन्दर छोड़कर सौन्दर्य की सृष्टि नहीं कर सकते। सुन्दरता सामंजस्य का नाम है। जिस दुनिया में छोटाई-बड़ाई में, धनी और निर्धन में, ज्ञानी और अज्ञानी में, आकाश और पाताल का अन्तर हो, वह दुनिया सामंजस्य की नहीं कही जा सकती और इसलिए वह सुन्दर भी नहीं है। इस बाह्य असुन्दरता के ढूह पर खड़े होकर आंतरिक सौन्दर्य की उपासना नहीं हो सकती। हमें इस बाह्य असौन्दर्य को देखना पड़ेगा। निरन्न, निर्वसन जनता के बीच खड़े होकर आप परियों की कल्पना नहीं कर सकते। साहित्य सौन्दर्य का उपासक है। इसलिए साहित्य को असामंजस्य को दूर करने का प्रयत्न पहले करना होगा। सौन्दर्य और असौन्दर्य का कोई समझौता नहीं हो सकता। सत्य अपना पूरा मूल्य चाहता है। उसे पाने का सीधा और एकमात्र रास्ता उसकी कीमत चुका देनी ही है। इसके अतिरिक्त कोई दूसरा रास्ता नहीं है। हमारे देश का बाह्य रूप न तो आंखों को प्रीति देने लायक है और न कानों को, न मन को न बुद्धि को। यह सच्चाई है।" (अशोक के फूल, पृष्ठ १६८-६६) द्विवेदी जी की विशेषताओं पर प्रकाश डालते हुए डा० देवराज ने 'प्रतिक्रियाएं' में लिखा था —"द्विवेदीजी मुख्यतः एक पंडित हैं, एक महापंडित या स्कॉलर, जिनका प्रमुख क्षेत्र सांस्कृतिक इतिहास है। साथ ही एक व्यक्तित्व में मानववादी जीवन-दृष्टि का आवेशात्मक आकलन भी है।" (पृष्ठ ५६) किन्तु इससे यह नहीं समझ लेना चाहिए कि समसामयिक व आधुनिक प्रश्नों के प्रति उन्होंने कोई उत्साह नहीं दिखाया। 'आधुनिकता' के लक्षण की चर्चा करते हुए उन्होंने उसे भावुकता-विहीन माना है —"अत्यन्त आधुनिक कवि इस भावुकता को पसंद नहीं करता। वह वस्तु को आत्मनिरपेक्ष भाव से देखने को ही सच्चा देखना मानता है। यह बात उसके निकट सत्य नहीं है कि वस्तु को उसने वैसा देखा, बल्कि यह कि वस्तु उसके बिना भी वैसी है। इस वैज्ञानिक चित्तवृत्ति का प्रधान आनन्द कौतूहल में है, उत्सुकता में है, आत्मीयता में नहीं।" (साहित्य-सहचर, पृष्ठ २८)

द्विवेदीजी ने समसामयिकता, आधुनिकता और परम्परागतता को कुछ इस प्रकार समन्वित कर दिया है कि उनमें बहुत स्पष्ट भेद करना कठिन है। उनकी कबीर की समीक्षा इसका अच्छा उदाहरण है जहां एक ओर वे अपने इतिहास-बोध का परिचय देते हुए धर्म, समाज, जाति, व्यवस्था और संस्कार तथा पूर्ववर्ती परम्परा के परिप्रेक्ष्य में कबीर को प्रतिष्ठित करते हुए उनके स्वभाव की फक्कड़ता और मस्ती को रेखांकित करते हैं। द्विवेदीजी के मत में वे वाणी के डिक्टेटर हैं। कबीर के इन गुणों के प्रति उनकी जागरूकता उन्हें सहज ही दिनकर, बच्चन, नवीन तथा भगवतीचरण वर्मा जैसे उत्तर-छायावादी कवियों से जोड़ती है। कबीर के जिस फक्कड़पन और मस्ती से वे प्रभावित हुए, वह अगल में उनके युग में ही उपस्थित थी। युग का भावबोध कवि के साथ-साथ आलोचक को भी प्रभावित करता है तथा

उनकी रुचि व काव्य-संस्कार का निर्माण करता है।

जिस इतिहास-बोध का परिचय उन्होंने काव्य के क्षेत्र में दिया उसका काव्यशास्त्रीय चर्चा में प्रतिफलन स्वाभाविक ही था। 'रस सिद्धांत' की ऐतिहासिक व्याख्या उन्होंने भारतीयता के उत्थान एवं पतन को दृष्टि में रखकर की। उन्होंने सिद्ध किया कि भरत के साथ रस-सिद्धांत का जो उदात्त सात्विक रूप उभर कर आया था, वह पंडितराज तक आते-आते शृंगार तक सीमित हो गया। इसके अतिरिक्त उन्होंने 'नाट्य रस' (दशरूपक-भूमिका), शब्द-शक्तियों, छन्द-तत्व और लय-तत्व आदि पर भी सम्यक् रूप से विचार किया है।

सैद्धांतिक विवेचन में उन्होंने जिस प्रकार दृष्टि की मौलिकता का परिचय दिया है, उसी के अनुरूप व्यावहारिक आलोचना की दिशा में भी उन्होंने सर्वथा पूर्वाग्रहमुक्त होकर विश्लेषण-मूल्यांकन किया है। इसी कारण वे तुलसी के समन्वयवाद, कबीर के बाह्याचार विरोध, तथा सूर की आध्यात्मिकता में मानवहित का ही अनुसंधान करते हैं। साहित्य के अध्ययन की यह दृष्टि पूर्ववर्ती आलोचकों से भिन्न थी और आलोचना के क्षेत्र में एक नये ढंग की समीक्षा-पद्धति के आरम्भ की सूचक थी। साहित्य के पुराने सिद्धांतों या शाश्वत प्रवृत्तियों की कसौटी पर कसने के पक्ष में वे नहीं थे। इसके विपरीत उन्होंने अपने युग के सामाजिक यथार्थ एवं चेतना से उपजे प्रासंगिक प्रश्नों के आधार पर साहित्य के मूल्यांकन की अपील की। शुक्लोत्तर-युग के वरिष्ठ आलोचकों के बीच आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी का स्थान इसीलिए महत्वपूर्ण एवं विशिष्ट हो जाता है।

**डा० नगेन्द्र** (१९१५ ई०—) ने जब आलोचना की शुरुआत की तब तक नन्ददुलारे वाजपेयी और हजारीप्रसाद द्विवेदी बहुत आगे निकल चुके थे। यह शुरुआत १९३७ ई० में प्रकाशित उनके पहले समीक्षात्मक निबन्ध 'छायावाद' से हुई थी। हालांकि इससे पहले वे समकालीन कृतियों पर छुटपुट समीक्षात्मक लेख लिखते रहे थे। किन्तु क्रमशः उनका झुकाव शास्त्रीय आलोचना की ओर हो गया। उन्होंने 'आस्था के चरण' में अपने समकालीन किन्तु वरिष्ठ आलोचकों की चर्चा 'आधुनिक हिन्दी काव्य के आलोचक' के रूप में की। छायावाद के सम्बन्ध में वाजपेयीजी की निर्भीक, निर्भ्रान्ति दृष्टि की उन्होंने सराहना की लेकिन छायावाद पर दार्शनिकता का आवरण चढ़ाने के लिए उन्हें दोषी भी ठहराया। हजारीप्रसाद द्विवेदी के संस्कृत साहित्य के गहन अध्ययन से डा० नगेन्द्र काफी प्रभावित हुए तथा उनकी आलोचना में शास्त्रीय पुट उन्हें रास आया। शान्तिप्रिय द्विवेदी की आलोचना उनकी दृष्टि में पाठकों के लिए बहुत उपयोगी नहीं थी क्योंकि, वे छायावाद के रस का आस्वादन तो करा सके, लेकिन स्वरूप स्पष्ट नहीं कर सके (पृष्ठ ३२५)। इससे एक बात बहुत साफ हो जाती है कि वे आलोचकों की शक्ति व सीमाओं के प्रति सजग थे। अतः उनकी आलोचना के गुणों को आत्मसात् करके दोषों का बहिष्कार करने की सूझबूझ उनमें थी। यही कारण है कि उन्होंने वाजपेयीजी की तरह छायावाद पर आध्यात्मिकता का आरोपण नहीं किया बल्कि नए ढंग से उसकी मनोवैज्ञानिक व्याख्या प्रस्तुत की। तार्किकता डा० नगेन्द्र की आलोचना-शैली की प्रमुख विशेषता रही। नवीन के प्रति आग्रह या पुरातन के प्रति निष्ठा दोनों के पीछे उन्होंने तर्कसम्मत आधार देने का प्रयास किया। इसीलिए रूढ़िवादिता का खतरा मोल लेते हुए भी उन्होंने शास्त्रसिद्ध आलोचना का सहारा लिया। एक दूसरी विशेषता उनकी आलोचना-दृष्टि में प्रमुख रूप से देखने को मिलती है, वह है अनेकता में एकता की खोज का प्रयास। ऐसा करते हुए उन्होंने किसी मौलिक कार्य का सूत्रपात नहीं किया अपितु भारतीय चिंतन-परम्परा को ही आगे बढ़ाने का दायित्व निभाया। प्राचीन साहित्य, आधुनिक साहित्य, पश्चिमी और पूर्वी साहित्य, बिम्बवादी अथवा इतिवृत्तात्मक साहित्य —उनके अनुसार सभी का आधारभूत तत्व अनुभूति है। डा० नगेन्द्र का मत था कि अनुभूति देश-काल की सीमाओं के परे, काव्य की पहली शर्त होती है। अनुभूतिशून्य काव्य काव्य नहीं होता। 'मेरी

साहित्यिक मान्यताएं' शीर्षक निबन्ध के अन्तर्गत उन्होंने लिखा है—"भाव, कल्पना और बुद्धि में, मैं भाव को ही आधार मानता हूं। अत: काव्य का आस्वाद मूलत: भाव का आस्वाद है—इन्द्रियगम्य प्रकृत भाव का नहीं वरन् कल्पनागम्य शुद्ध अथवा निर्वैयक्तिक भाव का।" उनके प्रारम्भिक निबन्धों में जहां 'साहित्य के मान' (१९५४), 'कविता क्या है' (१९६०), 'साहित्य का धर्म' (१९६०) जैसे प्रश्नों पर विचार किया गया है वहां रस-सिद्धान्त तक आते-आते गम्भीरतम शास्त्रीय विषयों की चर्चा होने लगी। उनके आसपास के अन्य आलोचकों ने भी काव्य में अनुभूति तत्व के महत्व को स्वीकार किया था। वाजपेयीजी का 'साहित्य और आत्मानुभूति' शीर्षक निबन्ध इसका प्रमाण है। डा० नगेन्द्र के 'रस-सिद्धान्त' का उल्लेख करते समय यहां इस बात की चर्चा करना भी आवश्यक है कि जहां शुक्लजी ने तुलसी-काव्य के आधार पर रस की लोकमंगलवादी व्याख्या की और छायावादी आत्माभिव्यक्ति का बहिष्कार किया वहां डा० नगेन्द्र ने रस की आत्मपरक आनन्दवादी व्याख्या के माध्यम से उसके लिए स्थान बनाने का प्रयत्न किया। ऊपर जिस समन्वयवादी प्रवृत्ति का जिक्र हमने किया है उसका प्रमाण यह है कि उन्होंने भारतीय तथा पाश्चात्य काव्यशास्त्र तथा सिद्धान्तों के बीच तुलना करते हुए कुछ समान तत्वों के अन्वेषण का प्रयास भी किया। संस्कृत के ध्वन्यालोक, काव्यालंकार सूत्रवृत्ति, वक्रोक्ति जीवित, आदि ग्रंथों के हिन्दी अनुवादों तथा 'अरस्तू का काव्यशास्त्र', 'काव्य में उदात्त तत्व' आदि ग्रंथों की भूमिका में इस प्रयास के संकेत मिल जाते हैं। यही नहीं पाश्चात्य काव्यशास्त्र के आधुनिक सिद्धान्तों पर दो परिचयात्मक पुस्तकों की रचना भी उन्होंने की—'काव्य बिम्ब' (१९६७) तथा 'नयी समीक्षा नये संदर्भ' (१९७०)। 'भारतीय काव्यशास्त्र भाग-२' तथा 'रस सिद्धान्त' तक आते-आते उनके प्रयत्नों की मूल प्रेरणा साफ़-साफ़ समझ आने लगी—"भारत तथा पश्चिम के दर्शनों की तरह यहां के काव्यशास्त्र भी एक-दूसरे के पूरक है और पुनराख्यान आदि के द्वारा उनके आधार पर हमारे अपने साहित्य की परम्परा के अनुकूल संश्लिष्ट आधुनिक काव्यशास्त्र का निर्माण सहज संभव है।" (आस्था के चरण, पृष्ठ ११)

डा० नगेन्द्र की उत्तरोत्तर शास्त्रोन्मुख बनती हुई आलोचना का आरम्भ जैसा कि हमने पहले इंगित किया, छायावाद-सम्बन्धी स्फुट निबन्धों से हुआ था। इस दृष्टि से 'हंस' १९३७ ई० में प्रकाशित उनका पहला निबन्ध उल्लेखनीय है। बाद में उन्होंने 'सुमित्रानन्दन पंत' में उसे प्रथम परिच्छेद का रूप दे दिया। १९३९ ई० में 'वीणा' में प्रकाशित 'साहित्य में कल्पना का उपयोग' से साफ जाहिर है कि शुरू से ही पश्चिमी काव्य-सिद्धान्तों की ओर उनका ध्यान आकर्षित हुआ। तत्पश्चात् 'हंस' (१९४०) में प्रकाशित 'साहित्य और समीक्षा', उनके सिद्धान्त-चिंतन का मोड़ है। 'साहित्य की प्रेरणा' (१९४३ ई०), 'साहित्य में आत्माभिव्यक्ति' आदि निबन्धों में प्रगतिवाद और फ्रायड का प्रभाव स्पष्ट दिखाई पड़ता है जिसे उन्होंने स्वीकार भी किया है। काव्यशास्त्र की ओर उनका झुकाव होने के साथ-साथ 'भारतीय और पाश्चात्य शास्त्र' (१९४९) जैसे निबन्ध सामने आने लगे जिनकी प्रेरणा का स्रोत उनका शोधग्रंथ 'रीतिकाव्य की भूमिका' तथा 'देव और उनकी कविता' ही थे।

आलोचक के दायित्व की ओर संकेत करते हुए वे लिखते हैं—"प्राय: प्रतिष्ठित या ऐसा काव्य ही जिसके स्थायी मूल्य स्पष्ट लक्षित हों, मेरी आलोचना का विषय रहा है—किसी कृति को या कृतिकार को स्थापित करने की स्पृहा मेरे मन में नहीं आयी।" (आस्था के चरण, पृष्ठ ९४) उनके इस कथन की पुष्टि कामायनी पर लिखे गए उनके लेखों से सहज ही होती है।

व्यक्तिवादी दृष्टिकोण के कारण सामाजिक-ऐतिहासिक संदर्भ तथा युगबोध आदि उनकी आलोचनाओं में स्थान नहीं पाते। कवि की सौन्दर्यानुभूति तथा स्वरूप-विश्लेषण ही उनकी दृष्टि में महत्वपूर्ण हैं। इसी आधार पर वे अभिव्यक्ति की सफलता-असफलता को परखते हैं। इसके अतिरिक्त फ्रायड के

प्रभाव से मनोविश्लेषणात्मक व्याख्या की प्रवृत्ति भी उनके यहां मिलती है जिसके उदाहरण 'तुलसी और नारी', 'देव और उनकी कविता' आदि निबन्धों में मिल जाते हैं। व्यावहारिक आलोचना के क्षेत्र में उन्होंने विविध विषयों को उठाया है जिनमें काव्य, उपन्यास, नाटक, रेखाचित्र आदि सभी शामिल हैं। किन्तु उन्हें प्रमुख रूप से आधुनिक काव्य का आलोचक कहना ही उचित होगा। 'कामायनी', 'कुरुक्षेत्र' और 'उर्वशी' की समीक्षाओं के अध्ययन से एक बात साफ हो जाती है कि कृति के शिल्प-विश्लेषण में उन्होंने गहरी सूझ-बूझ का परिचय दिया है। खण्डन-मण्डन या विवादात्मक आलोचना में उनका विश्वास नहीं है। वे कृति को अनुशंसात्मक दृष्टि से देखने के ही हिमायती रहे हैं। यह कहना गलत न होगा कि 'शास्त्राध्ययन' ने उनकी आलोचना को गरिमा प्रदान की है।

मुख्य रूप से हिन्दी आलोचना के लिए डा० नगेन्द्र ने दो महत्वपूर्ण कार्य किए। भारत और पश्चिमी आलोचना शास्त्र की सामग्री को हिन्दी पाठक के लिए उपलब्ध कराया तथा व्यावहारिक आलोचना के क्षेत्र में छायावाद की सहृदयतापूर्ण स्वरूप-व्याख्या की तथा आत्मनिष्ठ रचनाओं को सही परिप्रेक्ष्य में सामने लाने का स्तुत्य प्रयास किया। निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि डा० नगेन्द्र उन समीक्षकों में से हैं जिनके सिद्धान्तों और व्यावहारिक समीक्षा के बीच अलगाव नहीं दिखाई देता। डा० रामदरश मिश्र के शब्दों में "नवीन यात्राओं की पहचान का प्रयत्न उनके शास्त्रीय आधार को नूतन रंग देता चलता है और शास्त्रीय आधार नवीन यात्राओं के स्वरूप को मूर्त्त रूप में देखने की दृष्टि देता है। डा० नगेन्द्र के सिद्धान्तों, साहित्य-परीक्षण की प्रक्रियाओं और विशेषतया उनके निष्कर्षों से असहमत हुआ जा सकता है, किन्तु इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि डा० नगेन्द्र का अपना आलोचना-संसार बड़ा ही मूर्त्त, ठोस और संतुलित है।" (हिन्दी समीक्षा : स्वरूप और संदर्भ, पृष्ठ २२२)

शुक्लोत्तर-आलोचना एक तरह से पूर्णतया छायावाद के पुनर्मूल्यांकन को समर्पित थी। शुक्ल-जी के छायावाद-विरोधी स्वर की प्रतिक्रियास्वरूप वाद के कई आलोचकों ने छायावादी काव्य की विशेषताओं का परीक्षण-निरीक्षण करते हुए उसकी प्रतिष्ठा का प्रयत्न किया। इसी बीच **डा० देवराज** ने 'छायावाद के पतन' की घोषणा करते हुए आलोचना के क्षेत्र में कदम रखा! अपने क्रांतिकारी शीर्षक के बावजूद इस पुस्तक ने किन्हीं मौलिक विचारों से हलचल पैदा नहीं की। क्योंकि तब तक स्वयं छायावादी कवियों द्वारा छायावादी युग के अन्त की घोषणा की जा चुकी थी और प्रगतिवादी लेखकों ने छायावादी भावुकता तथा काल्पनिकता को सामाजिक यथार्थ से पलायन की प्रवृत्ति सिद्ध कर दिया था। अतः शुक्ल-जी की ही मान्यताओं का पुनःकथन करने वाली इस पुस्तक की निजी महत्ता विशेष नहीं थी। हां, छायावादी काव्य की शिल्पगत दुर्बलताओं का सोदाहरण विश्लेषण एवं उद्घाटन इसकी एक उपलब्धि अवश्य कही जा सकती है। शुक्लजी की मान्यताओं को नयी पारिभाषिक शब्दावली में प्रस्तुत करने का काम भी प्रशंसनीय है। बाद में, डा० देवराज की प्रौढ़तर होती हुई आलोचना-दृष्टि, छायावाद की एकांगी दृष्टि के समानान्तर चलने में स्वयं को असमर्थ पाने लगी। इसीलिए 'साहित्य चिंता' में उन्होंने यह स्वीकार करने में संकोच नहीं किया कि—'स्वभावतः अवस्था-वृद्धि और रस-संवेदना के विकास के साथ निर्णय-बुद्धि अधिक संतुलित होना सिखाती है।' (पृष्ठ १६६)

किसी भी कृति का मूल्यांकन वे 'अनुभूति की गहराई, व्यापकता एवं नूतनता' के आधार पर करते हैं किन्तु साथ ही 'साहित्यिक अनुभूति' में 'बोध या ज्ञान के अंश' की अनिवार्यता को भी स्वीकार करते हैं। 'व्यापकता' से उनका अभिप्राय छायावादी आत्मोन्मुखता से भिन्न लोकोन्मुख दृष्टि से था। साहित्य और जीवन के आन्तरिक सम्बन्ध की व्याख्या करते हुए वे लिखते हैं—"जीवन से आंख बचा-कर नहीं, जीवन को उसकी पूर्णता में रागात्मक निरीक्षण और अनुभूति का विषय बनाकर ही कलाकार अपने काम को पूर्णतया सम्पादित कर सकता है। श्रेष्ठ कलाकार बनने के लिए अनुभूति में गहराई और

व्यापकता दोनों ही गुणों का सन्निवेश होना चाहिए। महान् कलाकार अपने युग का पूरा प्रतिनिधि, सम्पूर्ण व्याख्याता होता है। उसकी वाणी में युग के सारे संघर्ष, सारे राग-विराग, समस्त प्रश्न और सन्देह मूर्तिमान होकर बोलते या ध्वनित होते हैं।" (साहित्य चिन्ता, पृष्ठ ६४) यही कारण है कि साहित्य के मूल्यांकन के लिए वे आलोचना के शाश्वत प्रतिमानों की धारणा का खण्डन करते थे। नवीन सिद्धान्तों की आवश्यकता और स्पष्टता को उन्होंने अपने युग की एक बड़ी आवश्यकता माना और स्पष्ट शब्दों में घोषित किया कि "आज रस और ध्वनि की कसौटियों पर तुर्गनेव के 'पिता और पुत्र', गाल्सवर्दी के 'फोर्साइट सागा', प्रेमचन्द के 'गोदान' को ठीक से जांचा नहीं जा सकता।" (पृष्ठ ६७) इसके स्थान पर युग-सापेक्ष एवं ऐतिहासिक-सामाजिक आलोचना दृष्टि की जरूरत की ओर संकेत करते हुए उन्होंने संस्कृति-बोध के महत्व को रेखांकित किया—"प्रतिमान के रूप में संस्कृति-बोध को इस समय मैं उतना ही महत्व देता हूं. जितना क्लासिकी विचारक, काव्य के प्राण-तत्व के रूप में रस को देते रहे हैं।" अज्ञेय व 'तार सप्तक' के अन्य कवियों की कविता को इसी कसौटी पर कसते हुए, उन्होंने अज्ञेय को दूसरे कवियों की अपेक्षा श्रेष्ठ सिद्ध किया और निष्कर्ष-रूप में नये कवियों की दुर्बलता के प्रमुख कारण पर प्रकाश डाला—"वे लेखक जिनमें किसी कोटि का सांस्कृतिक बोध समृद्ध नहीं है, न तो अधिक सृजनशील हो पाते हैं और न विशेष प्रगति ही कर पाते हैं" (प्रतिक्रियाएं, पृष्ठ २१०) किन्तु संस्कृति के प्रति उनके इस आग्रह का अर्थ यह कदापि नहीं है कि वे साहित्य को जीवन के भौतिक यथार्थ से काटकर देखते थे। अनुभूति में 'ज्ञान' को उन्होंने आवश्यक अंश माना है, अतः साहित्य में विचार-तत्व की उपेक्षा का सवाल ही नहीं उठता।

मूलतः उनकी दृष्टि रोमाण्टिक न होकर क्लासिक ही थी इसीलिए सिद्धान्त-निरूपण की प्रक्रिया में वे प्रायः प्राचीन क्लासिकी साहित्य की विशेषताओं को प्रकाशित करते चलते हैं। अपने इसी आग्रह के कारण वे शैली में 'स्पष्टता, सशक्तता, सघनता और यथार्थानुगामिता' के हिमायती थे किन्तु साथ ही शब्दाडम्बर के खिलाफ। यह खिलाफत छद्म-क्लासिकी के प्रति उनकी सतर्कता का प्रमाण है। शब्दों के रूढ़ होने के खतरे की ओर भी उन्होंने संकेत किया है। अतः वे शब्दों का प्रयोग नयी चेतना एवं संवेदन के संदर्भ में करने के पक्ष में थे—"उनमें (शब्दों में) नये अनुषंग एवं ध्वनियां जगाने की क्षमता स्थापित करने के लिए उन्हें नए विचारों, नये चित्रों एवं नयी संवेदनाओं के संदर्भ में नियोजित करना पड़ता है।" (साहित्य-चिन्ता, पृष्ठ ११६)

डा० देवराज की आलोचना का संदर्भ अत्यन्त व्यापक है। इसका प्रमाण 'अलंकार और ध्वनि', 'उर्दू गज़ल में चमत्कार', 'साहित्य का प्रयोजन', 'युग और साहित्य', 'साहित्य में प्रगति' और 'हिन्दी आलोचना का धरातल' जैसे निबन्धों से मिलता है। यही नहीं 'प्रतिक्रियाएं' में उन्होंने 'आदि काव्य' से लेकर 'प्रयोगशील काव्य' तथा कथा-साहित्य की आधुनिकतम उपलब्धियों का विवेचन किया है।

## प्रगतिशील समीक्षा

चौथे दशक के मध्य में जहां शुक्लोत्तर पीढ़ी के आलोचक छायावाद के पुनर्मूल्यांकन और प्रतिष्ठा के प्रश्न को लेकर परेशान थे, स्वयं छायावादी कवियों ने यह महसूस किया कि छायावाद में गत्यवरोध उत्पन्न हो गया है और वह पतनोन्मुख पूंजीवाद की निर्जीव अभिव्यक्ति बनकर रह गया है। ऐसे समय में उन्होंने उसके 'अंत' की घोषणा करके नयी चेतना का आह्वान किया तथा नवीन सामाजिक तत्वों को पहचानना शुरू किया। समाज के वैज्ञानिक अध्ययन के आधार पर मार्क्स तथा एंगेल्स ने द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद की स्थापना करके समाज एवं प्रकृति के प्रत्येक पक्ष पर पुनः संतुलित ढंग से विचार किया था। उन्होंने सामाजिक सम्बन्धों के परिवर्तन के कारण आर्थिक आधार एवं उत्पा-

दन के साधनों में खोजने की जरूरत महसूस की तथा यह सिद्ध किया कि साहित्य और दर्शन भी बहुत दूर तक इन परिवर्तनों से प्रभावित होते हैं। हर युग में समाज की नयी-पुरानी शक्तियों का संघर्ष, नयी जीवनोन्मुख शक्तियों को जन्म देता है और साहित्य पुनः सजीव होने लगता है। हिन्दी साहित्य में प्रगतिवाद का स्वर १९३५ के आसपास सुनाई पड़ता है। ई० एम० फार्स्टर के सभापतित्व में पेरिस में 'प्रोग्रेसिव राइटर्स एसोसिएशन' जैसी अन्तर्राष्ट्रीय संस्था के प्रभावस्वरूप १९३६ में प्रेमचन्द की अध्यक्षता में लखनऊ में उसकी भारतीय शाखा का पहला अधिवेशन हुआ। छायावाद का स्खलन जिस कुंठाग्रस्त ह्रासोन्मुखी काव्य-प्रवृत्ति में हो गया था उससे क्षुब्ध होकर इन कवियों को इस नये दर्शन में साहित्य-सृजन की नयी दिशा का संकेत दिखाई पड़ने लगा। कहना न होगा कि छायावाद के वरिष्ठ कवि ही सबसे पहले प्रगतिवाद के समर्थक बने। पंत और निराला का नाम यहां विशेष रूप से उल्लेखनीय है। प्रगतिवाद, सृजन और आलोचना के क्षेत्र में एक नया दृष्टिकोण लेकर उपस्थित हुआ था। जीवन के प्रति सर्वथा नवीन दृष्टिकोण होने के कारण उसने नये साहित्य के मूल्यांकन के लिए पिछली सभी समीक्षा-कसौटियों को रद्द कर दिया। रीतिबद्ध समीक्षा, गुण-दोष-विवेचन, प्रभाववादी तुलनात्मक समीक्षा तथा शुक्लजी की व्याख्यात्मक आलोचना-पद्धतियों को उसने अधूरा मानकर त्याग दिया। प्रगतिवाद व्याख्यामूलक साहित्यिक रस को सामाजिक यथार्थ की भूमि पर प्रतिष्ठित करना चाहता था। उसका दृष्टिकोण पूर्णतया जनमांगलिक था तथा समीक्षा का प्रमुख मानदण्ड उसकी दृष्टि में साहित्य की सोद्देश्यता थी। सामाजिक यथार्थ का उद्‌घाटन ही उसके अनुसार साहित्य का एकमात्र उद्देश्य होना चाहिए। इसी समय 'हंस' पत्रिका के प्रगति अंक में एडवर्ड अपवर्ड ने 'साहित्य की मार्क्सवादी व्याख्या' शीर्षक से एक लेख लिखा और कुछ महत्वपूर्ण मुद्दों को स्पष्ट किया। प्राचीन साहित्य की प्रासंगिकता को लेकर उन्होंने कहा, "प्राचीन काल में लिखी गई पुस्तकें जो अपने काल के जीवन की सतह का ठीक चित्रण करती थीं और आज हमारे अनुभवसिद्ध जीवन के बारे में हमें कुछ नहीं बतातीं साहित्य के नाते मृत हैं चाहे ऐतिहासिक लेख्य पत्र के रूप में उनका महत्व भले ही हो। तथापि अतीत में जिस पुस्तक ने जीवन की सतह के नीचे काम करने वाली शक्तियों को प्रतिबिम्बित किया है वह बहुत सम्भव है हमारे आज के बुनियादी यथार्थों के बारे में भी महत्वपूर्ण बातें बता सके। सतह के ऊपर गति नीचे से अधिक क्षिप्र होती है और जितनी ही गहराई से किसी लेखक की अन्तर्दृष्टि सतह भेद कर नीचे पहुंचेगी उतने ही दीर्घकाल तक उसकी कृति परिवर्तनशील यथार्थ-जगत् के प्रति बासी—पुरानी नहीं पड़ेगी।" अतः स्पष्ट है प्रगतिशील समीक्षा का आग्रह सामाजिक यथार्थ की सही अभिव्यक्ति की ओर ही था। उसकी दृष्टि में, पूंजीवाद को नष्ट कर समाजवाद की स्थापना के लिए प्रयत्नशील शक्तियां ही आज की आधारभूत शक्तियां हैं। साहित्य, उनके अनुसार वर्गचेतना की अभिव्यक्ति है। अतः सही साहित्य-सृजन के लिए साहित्यकार और जन-सामान्य का रागात्मक सम्बन्ध अत्यंत आवश्यक है। जन-सामान्य उनकी समस्त विचारधारा का केन्द्र है। अतः सौन्दर्यबोध की चर्चा करते हुए भी वे सौन्दर्य की अवस्थिति जनता में मानते हैं। उनके अनुसार, सौन्दर्यबोध का निर्माण परिस्थितियों और सामाजिक सम्बन्धों से होता है। तात्पर्य यह है कि वे सौन्दर्य को जीवन का पर्याय मानते हैं, जो वस्तु जीवन को अभिव्यक्त करती है, वही सुन्दर है। अतः श्रम सौन्दर्य का प्रतीक है।

प्रगतिवादी समीक्षा छंद, भाषा, अलंकार, शैली को जन-सामान्य के बीच से ग्रहण करती है। भाषा-शैली की सहजता, सरलता एवं स्पष्टता पर उनका विशेष बल रहा है, क्योंकि उनमें जनता को प्रभावित करने की सामर्थ्य होती है। इस प्रकार हिन्दी में संगठित रूप से प्रगतिशीलता का एक नया दौर शुरू हुआ तथा आलोचना के क्षेत्र में नयी मान्यताएं प्रकट होने लगीं। प्रगतिशील आलोचना के

सिद्धान्तवादी आलोचकों में श्री **शिवदानसिंह चौहान, प्रकाशचन्द्र गुप्त** और **रामविलास शर्मा** का नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय है।

सबसे पहले **शिवदानसिंह चौहान** ने १९३७ ई० के 'विशाल भारत' में 'भारत में प्रगतिशील साहित्य की आवश्यकता' शीर्षक से एक लेख लिखा। प्रगतिशील साहित्य के सिद्धान्तों का विवेचन करने के साथ-साथ इस लेख में उन्होंने भक्तिकालीन एवं रीतिकालीन साहित्य पर विध्वंसात्मक टिप्पणी की तथा वर्तमान साहित्य में भी स्वस्थ विचारधारा के अभाव की ओर संकेत किया। 'प्रगतिवाद' में संकलित उनके आरम्भिक निबन्ध उनकी अपरिपक्व दृष्टि के सूचक हैं। तत्पश्चात् प्रेमचन्द के बाद उन्होंने प्रगतिशील पत्र 'हंस' का सम्पादन-भार सम्भाला तथा उदारवादी दृष्टिकोण का परिचय दिया। पंत की कविताओं के प्रति सहृदयता इसी उदार दृष्टि का प्रमाण है। १९४३ में 'हंस' के 'प्रगति अंक' के प्रकाशन से प्रगतिशील विचारधारा का सुस्पष्टतर रूप सामने आया। १९५१ में उन्होंने आलोचना का सम्पादन आरम्भ किया। 'साहित्यानुशीलन', 'साहित्य की परख' तथा 'आलोचना के मान' उनके तीन आलोचना ग्रंथ हैं जिनमें पुस्तक-समीक्षाएं एवं सैद्धान्तिक निबन्धादि संकलित हैं। उनकी आलोचनात्मक दृष्टि ने 'पूर्ण मानव की प्रतिष्ठा' को साहित्यिक कृति के मूल्यांकन की प्रमुख कसौटी माना—"……समस्त मानवीय कृतित्व और तज्जनित मानव-मूल्यों के निर्माण का इतिहास, मनुष्य की समस्त विकासोन्मुखी सचेतन-अवचेतन प्रचेष्टा और परिणाम का विविध भाव, वर्ण, रूप, रस, गंध-मय अनुभव कला और साहित्य में विशिष्ट मूर्तिमत्ता के साथ प्रतिबिम्बित है। निरपवाद रूप से व्यक्ति और समाज की भावी प्रगति के योग-क्षेम की दृष्टि से जैसे कला और साहित्य का नव-निर्माण प्रयोजनीय है वैसे ही उसके व्यापक मानव-मूल्यों का निर्धारण भी उतना ही प्रयोजनीय है।" (साहित्य की परख, पृष्ठ ७) वे मार्क्सवाद में कट्टरता के विरोधी एवं उदारता के समर्थक हैं किन्तु साहित्यिक मूल्यांकन के समय सैद्धान्तिक आग्रह से काफी हद तक प्रभावित दिखाई देते हैं। प्रगतिवाद को पश्चिम की वस्तु मानने वाले समालोचकों के मत का खण्डन करते हुए उन्होंने स्पष्टतः कहा कि "पूर्व-पश्चिम, भारतीय-अभारतीय कहकर विचारधाराओं, मनोवृत्तियों और सौन्दर्य-मूल्यों को देश-काल की संकुचित परिधि में बांध कर नहीं रख सकते।" (प्रगतिवाद, पृष्ठ १) शिवदानसिंह चौहान की आलोचना-शैली की चर्चा करते समय उनकी गम्भीरता से इन्कार नहीं किया जा सकता किन्तु विचारों की दुरूहता और उलझाव के कारण सहज प्रवाह प्रायः बाधित होता है। सम्भवतः उन पर यह कॉडवेल का प्रभाव था।

**प्रकाशचन्द्र गुप्त** (१९०८-१९७०) की आलोचना-दृष्टि शिवदान जी से भी अधिक उदार रही। उसमें प्रगतिशीलता का आग्रह इतना कम है कि कुछेक पंक्तियां निकाल देने पर उनका स्वरूप शान्तिप्रिय द्विवेदी की प्रभाववादी आलोचना जैसा हो जाता है। अंग्रेजी के शिक्षक होते हुए भी गुप्तजी ने जिस निष्ठा से 'हिन्दी साहित्य' की प्राचीन परम्परा का अनुशीलन और समसामयिक साहित्य का सहानुभूतिपूर्ण सर्वेक्षण किया, वह प्रशंसनीय है। 'आधुनिक हिन्दी साहित्य : एक दृष्टि' (१९५२ ई०), 'हिन्दी साहित्य की जनवादी परम्परा' (१९५३ ई०) और 'साहित्यधारा' (१९५६ ई०) आदि ग्रंथों में संकलित विविध निबन्ध उनकी व्यापक आलोचना-दृष्टि का सही परिचय देते हैं। अपने समकालीन मार्क्सवादी आलोचकों से भिन्न वे हमेशा निन्दात्मक आलोचना से बचते रहे। यही कारण है कि सहृदयता उनकी आलोचना का प्रमुख गुण बन जाता है। सुबोधता और सरलता उनकी शैली की विशेषताएं हैं जो उनके विचारों को अधिक ग्राह्य बनाती हैं!

**डा० रामविलास शर्मा** (१९१२ ई०) मार्क्सवादी आलोचकों में से सबसे विवादास्पद आलोचक हैं। निर्भीक, पैनी और स्पष्ट आलोचना-दृष्टि उनकी सबसे बड़ी विशेषता है। उन्होंने अपनी

आलोचना-यात्रा निराला के साहित्य की व्याख्या से शुरू की थी और उनकी सर्वोत्तम उपलब्धि भी निराला की साहित्य-साधना' ही है। आलोचकों में रामचन्द्र शुक्ल, उपन्यासकारों में प्रेमचन्द और कवियों में निराला उन्हें सबसे प्रिय हैं और असन्दिग्ध रूप से ये तीनों साहित्यकार उनके आलोचनात्मक मान के भी आधार-स्तम्भ हैं। इस दृष्टि से 'आचार्य रामचन्द्र शुक्ल और हिन्दी आलोचना', 'प्रेमचंद' और 'निराला की साहित्य साधना' स्वयं लेखक की ही नहीं बल्कि हिन्दी आलोचना की उपलब्धियां हैं। लेकिन उनके आलोचना-कर्म की पराकाष्ठा निराला साहित्य के मूल्यांकन में ही दिखाई पड़ी। इस ग्रंथ की रचना के पीछे उनका उद्देश्य "निराला के पारिवारिक-सामाजिक परिवेश से, उस युग की सांस्कृतिक परिस्थितियों से, उनके जीवन के वाह्य रूपों के साथ उनके अन्तर्जगत् से पाठकों को परिचित कराना है।" हिन्दी में साहित्यकारों के 'व्यक्तित्व कृतित्व' सम्बन्धी अध्ययनों का अभाव नहीं है किन्तु ऐसा अध्ययन जिसमें ये दोनों अलग खानों में बंटे न रहकर एक इकाई बन जाएं, एक की समझ दूसरे के मूल्यांकन में सहायक हो जाए, और एक के सही ज्ञान के लिए दोनों की पारस्परिकता का ज्ञान अपरिहार्य प्रतीत होने लगे, इस ग्रंथ से पहले देखने में नहीं आया। निराला के जीवन-चरित्र, के बहाने डा० शर्मा ने उस समय के हिन्दी साहित्य के वातावरण और परिवेश का जो अंतरंग परिचय प्रस्तुत किया है वह जैसे इतिहास-ग्रंथों में अनुपलब्ध घटनाओं के आधार पर निराला के समकालीन साहित्यिक इतिहास की पुनर्रचना है। इस प्रकार यह ग्रंथ एक साथ किसी हद तक उनके साहित्य का मूल्यांकन और समय का साहित्यिक इतिहास प्रस्तुत करता है।

रामविलास शर्मा ने मार्क्सवादी साहित्य-सिद्धान्तों के कोरे प्रतिपादन से ही सन्तोष नहीं किया बल्कि मार्क्सवादी दृष्टि से समूचे हिन्दी साहित्य की परम्परा की नई व्याख्या प्रस्तुत करके मार्क्सवादी आलोचना का सामर्थ्य स्थापित कर दिखाया। यही नहीं, उन्होंने वाल्मीकि, कालिदास और भवभूति के साहित्य का सूक्ष्म विश्लेषण प्रस्तुत किया। 'आदि काव्य' और भवभूति की करुणा' अपने समय की अप्रतिम आलोचनाएं हैं। कहना न होगा कि डा० रामविलास शर्मा की दृष्टि में भारतीय साहित्य की समूची परम्परा का परिप्रेक्ष्य विद्यमान है जो उनके मूल्यांकन को गुरुता और विश्वसनीयता प्रदान करता है।

मार्क्सवादी होने के बावजूद वे जड़ मार्क्सवादी आलोचना के पक्ष में नहीं थे। 'आस्था और सौन्दर्य' नामक पुस्तक में सौन्दर्य की वस्तुवादी व्याख्या प्रस्तुत करके उन्होंने सौन्दर्य को व्यक्ति या विषय में नियत करने के बजाय उन दोनों के संघात में देखा है। साथ ही साहित्य को 'शुद्ध विचारधारा' का रूप मानने से इन्कार करते हुए यह घोषणा भी की है कि "उसका (साहित्य का) भावों और इन्द्रियबोध से घनिष्ठ सम्बन्ध है। इससे पष्ट है कि ललित कलाओं को विचारधाराओं के रूपों में गिनना सही नहीं है।" (पृष्ठ ३०)

डा० रामविलास शर्मा ने आचार्य शुक्ल का विरोध करने के स्थान पर उनके विचारों की पुष्टि करते हुए उनकी पुनर्व्याख्या की और साथ ही युगानुरूप विस्तार भी किया। 'आचार्य रामचन्द्र शुक्ल और हिन्दी आलोचना', की भूमिका में उन्होंने स्पष्ट शब्दों में लिखा—"हिन्दी साहित्य में शुक्लजी का वही महत्व है जो उपन्यासकार प्रेमचन्द या कवि निराला का। उन्होंने आलोचना के माध्यम से उसी सामन्ती संस्कृति का विरोध किया जिसका उपन्यास और कविता के माध्यम से प्रेमचन्द व निराला ने। शुक्लजी ने न तो भारत के रूढ़िवाद को स्वीकार किया, न पश्चिम के व्यक्तिवाद को। उन्होंने वाह्य जगत् और मानव-जीवन की वास्तविकता के आधार पर नये साहित्य-सिद्धान्तों की स्थापना की और उनके आधार पर सामन्ती साहित्य का विरोध किया और देशभक्ति और जनतन्त्र की साहित्यिक परम्परा का समर्थन किया।" (पृष्ठ ७)

